# कवि-श्री माला

• तमिल •

कवि

नामक्कल रामलिंगम पिल्लै

सम्पादक—अनुवादक

क म शिवराम शर्मा



राष्ट्रभाषा प्रचार समिति, वर्धा

# आमुख

हर्षका विषय है कि राष्ट्रभाषा-प्रचार-समिति वर्धा अपने कार्य कालके २५ वर्ष सन् १९६१ में पूरे कर रही है। इस उपलक्ष्यमें मनाये जानेवाले रजत-जयन्ती महोत्सवके अवसर पर सभी भारतीय भाषाओंके मान्य कवियोंका तथा उनके उत्कृष्ट काव्यका परिचय 'कवि-श्री माला' की पच्चीस पुस्तकोंमें हिन्दी-गद्यानुवाद सहित प्रकाशित करनेकी योजनाके अन्तर्गत प्रस्तुत ग्रन्थ पाठकोंके सामने आ रहा है।

यद्यपि किसी भी भाषाके सर्वश्रेष्ठ काव्य-सर्जकका निर्णय करना एक कठिन कार्य है फिर भी अपनी सीमाओंको ध्यानमें रखते हुए गण्यमान्य उन-उन भाषाओंके विद्वानोंकी रायसे ही चुनावका कार्य सम्पन्न किया गया है।

प्रत्येक पुस्तकके आरम्भमें जिस भाषाके कवियोंकी रचनाओंका चयन किया गया है उस भाषाके साहित्यका परिचय और कवि विशेषका परिचय दिया गया है। जिस भाषाके ये कवियोंका चुनाव किया गया है उनका चुनाव करते समय सन् १९२ से पूर्वका साहित्य और १९२ से बादका साहित्य—इस तरहसे एक विभाजन-रेखा ध्यानमें रखी गई है। इसका कारण यह है कि लगभग सन् १९२० के पूर्वके तथा १९० के बादके साहित्यमें प्रचलित विचार-धारामें एक विशेष प्रकारका आमूलाग्र-सा पाया जाता है।

श्री ग. म. शिवरामजी शर्माने प्रस्तुत पुस्तकमें संकलित साहित्यको चुनने, काव्यांशको सम्पादित तथा अनूदित कर सारी सामग्रीको इस रूपमें प्रस्तुत करनेमें सहयोग दिया है। संग्रहकी आवरण चित्रावलीको सजाने देनेमें श्री एस्. एम्. अवसरकरजी (डीन, सर जे. जे. इन्स्टीट्यूट आफ अप्लाईड आर्ट, बम्बई) का उदार सहयोग मिला है उसके लिए समिति उनकी आभारी है।

इसके अतिरिक्त वर्धा तथा अन्यान्य दृष्टियोंसे भिन्न-भिन्न प्रत्यक्ष एवं अप्रत्यक्ष सहयोग मिला है उनके प्रति भी समिति अपनी कृतज्ञता व्यक्त करती है।

आशा है प्रस्तुत संग्रह पाठकोंको रुचिकर एवं उपयोगी प्रतीत होगा।

मन्त्री,
राष्ट्रभाषा प्रचार समिति वर्धा

# अनुक्रमणिका

# तमिल भाषा
# और
# उसका साहित्य

• • •

[ आरम्भसे सन् १९२ तक के तमिल साहित्यका संक्षिप्त परिचय कवि-श्री माला तमिल—सुब्रह्मण्य भारती में दिया गया है। ]

बीसवीं सदीके तीसरी दशाब्दीके आरम्भके साथ साथ दुनिया भरके इतिहासके एक नये युगका आरम्भ हुआ। सन् १९१४ ई में यूरोपमें एक युद्धका आरम्भ हुआ। अमेरिकाको इस युद्धमें भाग लेना पड़ा और जापानने भी इसमें भाग लिया। इस युद्धका प्रभाव सारे संसारपर पड़ा। इस युद्धके बीचमें ही रूसमें महान विप्लव हुआ। जार नामक एकाधिकारी राजाका पतन हुआ और लेनिनके नेतृत्वमें साम्यवादियोंने शासनका भार उठाया। जर्मनीके कैसर नामक प्रबल राजाका पतन हुआ। अनेकों देशोंके राजा पद-च्युत हो गए।

इस युद्धका प्रभाव भारतपर भी पड़ा। सन् १९१५ में श्रीमती एनी बसेण्टने "होम रूल" आन्दोलन शुरू किया था। करीब उसी समय लोकमान्य बाल गंगाधर तिलक छह वर्षके कारावासके बाद छूटे। उनका भी समर्थन पाकर श्रीमती एनी बसेण्टके आन्दोलनने बहुत बड़ा रूप धारण किया। इसी समय दक्षिण आफ्रिकासे गांधीजी भारत वापस आये। सन् १९१८ में उन्होंने हिन्दीके

प्रचारकी एक विस्तृत योजना बनाई। बंगालमें रवीन्द्रनाथ ठाकुरकी कीर्ति बढ़ने लगी और उनकी रचनाओंका प्रचार बढ़ने लगा। इन सारी बातोंका परिणाम यह हुआ कि भारतकी सभी भाषाओंके लेखकोंका दृष्टिकोण बदलने लगा।

वैसे ही अंग्रेजोंके आगमनके बाद भारतीय भाषाओंमें गद्यकी उन्नति बढ़ने लगी। इन सभी परिस्थितियोंका परिणाम यह हुआ कि भारतीय लेखकोंका ध्यान राष्ट्रीयता की ओर आकृष्ट हुआ। पुरानी भक्ति-धाराकी गति मन्द पड़ी और देश-भक्तिकी धारा तेजीसे बहने लगी। यही बात हम तमिल साहित्यमें भी पाते हैं।

तमिल साहित्यमें इस समयकी प्रवृत्तिका परिचय पानेके लिए उस प्रदेशकी एक और विशेषताका परिचय पाना आवश्यक है।

मोटे तौरपर यद्यपि तमिल प्रदेशमें भी चार वर्ण—ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य और शूद्र—मान्य हैं तो भी अन्य तीन वर्णोंकी अपेक्षा ब्राह्मणका एक विशिष्ट अस्तित्व रहा। बहुधा क्षत्रिय और वैश्य भी शूद्र कहलाए। ब्राह्मणोंने जीवनके सभी क्षेत्रोंमें अधिक उन्नति की थी राजनैतिक क्षेत्रमें ब्राह्मणेतर इने गिने ही थे। इसका परिणाम यह हुआ कि स्वराज्यका आन्दोलन जब प्रबल होने लगा तब सरकारकी प्रेरणासे ब्राह्मणेतरोंका "जस्टिस पार्टी" नामसे एक नया दल स्थापित हुआ। यह दल परिस्थिति-वश कुछ समय तक नाम मात्रके लिए ही सफल बना रहा। सन् १९३७ में यह दल कांग्रेस-दल द्वारा बुरी तरह परास्त हुआ और उसका अस्तित्व अब नाम मात्रके लिए रह गया। पर इस दलके प्रभावसे "द्रविड़ कषगम" की स्थापना हुई। "कषगम" का अर्थ है संघ (सभा)। इस संघका तमिल-साहित्यपर बहुत प्रभाव पड़ा।

करीब सन् १९२ तक सार्वजनिक क्षेत्रोंमें तमिल भाषाका प्रयोग बहुत कम होता था। लोग अंग्रेजीमें बोलनेमें ही गौरवका अनुभव करते थे। संगीतकी भाषा भी अधिकतर तेलुगु ही थी। दक्षिण भारतमें प्रचलित संगीतकी शैली उत्तर भारतीय संगीतकी शैलीसे भिन्न है। दक्षिण भारतका संगीत "कर्नाटक संगीत" और उत्तर भारतीय संगीत "हिन्दुस्तानी संगीत" के नामसे प्रसिद्ध है। कर्नाटक संगीतका प्रचार दक्षिण भारतके तेलुगु, कन्नड़ और मलयालम भाषा-भाषियोंकी अपेक्षा तमिल भाषा-क्षेत्रमें अधिक था फिर भी गीत तेलुगु भाषाके ही होते थे। प्रसिद्ध गीतकारोंकी रचनाएँ अधिकतर तेलुगु और कुछ संस्कृतमें रहा करती थीं। इस परिस्थितिका परिणाम यह हुआ कि लोग तमिल गीतोंकी माँग पेश करने लगे। संगीत सम्मेलनकी स्थापनाके परिणाम स्वरूप "तमिल संगीत सम्मेलन" की अलगसे स्थापना हुई। यद्यपि इस तरहका भेद भाव बहुत लोगोंको बुरा लगा तो भी इसमें कोई सन्देह नहीं कि इन आन्दोलनोंके कारण तमिल भाषाकी बहुत अधिक उन्नति हुई।

पश्चिमके सम्पर्कने भारतीय भाषाओंपर गहरा प्रभाव डाला। गद्य साहित्यकी धाराका एक नया मार्ग खुला। नये तरहके उपन्यास कहानियाँ जीवन चरित्र यात्रा-वर्णन आलोचनात्मक रचनाएँ आदिकी सृष्टि होने लगी। नये ढंगके नाटक रचे जाने लगे। कविता मुख्य विषय पहले विशेष रूपसे धार्मिक रहा करता था—अब वह नहीं रहा।

पहले हम गद्य-साहित्यको लें। प्राचीन कालमें न लिखनेकी सुविधा थी और न लिखित रचना की रक्षाकी सुविधा थी। यही कारण है कि हमारी भाषाओंमें गद्य-साहित्यका आधिक्य नहीं है। फिर भी यह निश्चित है कि प्राचीन कालसे ही तमिल भाषामें उत्कृष्ट गद्य-रचनाएँ हुईं। इतस्ततः सब प्राचीन गद्य-साहित्यका उल्लेख पाया जाता है। प्राचीन तमिल प्रान्तीय बौद्धों और जैनोंकी तमिल और संस्कृत मिश्रित "मणि प्रवाळ" शैलीकी गद्य-रचनाएँ प्रसिद्ध हैं। तमिलकी सबसे पुरानी रचना "तोल काप्पियम" की रचना चोल राजाओंके कालकी है। आधुनिक शैलीकी प्रामाणिक गद्य रचनाका आरम्भ १९ वी सदीसे होता है। तमिल भाषाकी सर्व प्रथम छपी पुस्तक सन् १५५४ में पुर्तगालकी राजधानी लिस्बनमें छपी। सन् १५७७ में कोल्लम (यह आजकल केरल राज्यके अन्तर्गत है) नामक नगर में छपी "तम्बिरान वणक्कम" नामक १६ पृष्ठोंकी पुस्तिका भारतमें मुद्रित सर्व प्रथम तमिल-पुस्तक है।

अठारहवीं सदीमें शिवज्ञान मुनिवर नामक शैव लेखकने "शिवज्ञान बोध" नामक काव्यकी टीका रची। उनके समकालीन बस्की नामक ईसाई धर्म प्रचारकने "वेदियर ओघुक्कम" नामक रचना की। उन्नीसवीं सदीमें पाश्चात्य ढंगकी शिक्षाका आरम्भ हुआ। उसके लिए अनेक प्रकारकी पुस्तकोंकी आवश्यकता हुई। अतः अन्य भाषाओंके साथ-साथ तमिलमें भूगोल इतिहास विज्ञान गणित आदिकी कई पुस्तकें प्रकाशित हुईं। इस सदीमें मुद्रणालयों (छापाखानों) की संख्या भी बढ़ी।

इस सदीके प्रमुख लेखकोंमें रामलिंग स्वामी एक हैं। आप प्रसिद्ध कवि थे और प्राचीन भक्त-कवि परम्पराके अन्तिम कवि माने जाते हैं। इनकी "मनु मुरै कण्ड वाचकम" और "जीव कारुण्य ओघुक्कम" प्रसिद्ध गद्य-रचनाएँ हैं। ताण्डव राय मुदलियार नामक लेखक संस्कृत हिन्दी मराठी कन्नड़ तेलुगु आदि कई भाषाओंके विद्वान थे। इनकी कथा-मंजरी नामक कहानियोंका संग्रह एक प्रसिद्ध रचना है। इन्होंने पंचतन्त्र का तमिल भाषामें अनुवाद किया था। "समापति नावलर" व "द्रविड प्रकाशिका" नामक पुस्तक रचकर साहित्यके इतिहासकी परम्परा चलाई। "वीरा सामी चेट्टियार" की "विनोद-रस-मंजरी" एक प्रसिद्ध रचना है। इसमें कम्बन औवै पुगलेन्दि जैसे प्रसिद्ध प्राचीन साहित्य कारोंका जीवन-वृत्तान्त पाया जाता है।

वेद नायकम पिळ्ळैने आधुनिक ढंगके "प्रताप मुदलियार चरित्तिरम" नामक सर्व प्रथम उपन्यास की रचना की। इन्हींका अनुकरण करके राजम अय्यरने कमलाम्बाल चरित्तिरम नामक उपन्यास रचा।

बीसवीं सदीमें गद्य साहित्यकी बहुत अधिक उन्नति हुई। इस सदीमें साहित्यकी गतिमें भारी परिवर्तन तो हुआ ही साथ साथ देशकी स्थितिमें और सामाजिक संगठनमें भी परिवर्तन हुआ। समाचार-पत्र सिनेमा और रेडियोके कारण जनताकी विचार-धारा बदल गई। इस सदीके पूर्व केवल पढ़े लिखे लोग ही साहित्यका आस्वादन कर सकते थे। रेडियो और सिनेमाके प्रभावसे अपढ़ लोगोंको भी साहित्यके रसास्वादनका अवसर प्राप्त हुआ। इधर जनतामें शिक्षाका प्रचार बढ़ने लगा और परिणाम स्वरूप पढ़े-लिखे लोगोंकी संख्या बहुत बढ़ी। इस लिए साहित्यका क्षेत्र सीमित न रहकर अब विस्तृत हो गया। विशेष रूपसे स्वतन्त्रता-प्राप्तिके बाद जबसे वयस्क मताधिकार प्राप्त हुआ तबसे सामान्य जनताका ध्यान शिक्षाकी ओर तथा अन्य अनेक प्रकारके विषयोंकी ओर जाने लगा।

साहित्यके पुनरुद्धारका काम कई प्राचीन रचनाओंके प्रकाशनके साथ आरम्भ हुआ। इस क्षेत्रमें स्वर्गीय महामहोपाध्याय ड॰ वे॰ स्वामिनाथ अय्यरकी सेवाएँ अत्यन्त सराहनीय हैं। आपने तमिल प्रदेश भरमें घूम घूमकर कई उत्कृष्ट प्राचीन रचनाओंका पता लगाया उन रचनाओंका प्रकाशन हुआ और कई लोगोंने उन प्राचीन रचनाओंकी सरल टीकाएँ लिखी। कई प्रकाशकोंने उन रचनाओंके सस्ते संस्करण निकाले। अँग्रेजीकी शिक्षा प्राप्त कई विद्वानोंने अँग्रेजी तथा अन्य भाषाओंकी उत्कृष्ट रचनाओंका तमिलमें अनुवाद किया। भाषाकी उन्नतिको ही अपना ध्येय मानकर कई संस्थाएँ खड़ी हुई और लेखकोंके संघ स्थापित हुए।

बीसवीं सदीको तमिल गद्य-साहित्यका स्वर्ण-युग माना जा सकता है। इस समय देशकी परिस्थितिमें समाज-रचनामें और साहित्यकी शैलियोंमें बड़े परिवर्तन हुए। पश्चिमी शिक्षा विज्ञानकी प्रगति आदिके कारण पुरानी रूढ़ियों एवं परम्परागत विश्वासोंका नाश होने लगा। पत्रिकाओं आकाशवाणी और सिनेमाओंने जनतामें विचारकी एकता लानेमें सफलता पाई। राजनैतिक प्रचार विभिन्न दलोंके नारे निर्वाचन आदिने सामान्य अपढ़ लोगोंको भी पठित-सम्पन्न कर दिया। इन परिस्थितियोंमें चिन्तन-धारा ही बदलने लगी। इस कालमें साहित्यकी सर्जनाका उद्देश्य [illegible] सामान्य जनहित रहा। रचनाओंमें सरलता स्पष्टता और माधुर्यका आगमन हुआ।

तमिल प्रदेशका प्राचीन साहित्य ताड़ पत्रोंपर लिखा गया था। ताड़के पत्तोंपर लौह-लेखनीसे लिखनेका क्रम तमिल प्रदेशमें यद्यपि बहुत कम होने लगा है तो भी अभीतक पूरी तरहसे समाप्त नहीं हुआ है। ताड़-पत्र सैकड़ों वर्ष सुरक्षित

रक्षा जा सकता है। ऐसे ताड़ पत्रोंसे ही स्वर्गीय महामहोपाध्याय स्वामिनाथ अय्यरने प्राचीन तमिल महा-काव्योंका पता लगाकर उन्हें प्रकाशित किया था। उनके बाद अनेक विद्वान अन्यान्य रचनाओंकी खोजमें लगे। फलतः कई प्राचीनतम तमिल-ग्रन्थ प्रकाशित हुए। कई ग्रन्थोंकी भाषा जटिल होनेके कारण उनकी सरल सुबोध शैलीमें व्याख्याएँ एवं भूमिकाएँ लिखी गईं। प्राचीनतम तमिल-काव्योंके अनूठे दृश्योंको गद्यमें लेकर पुस्तकके रूपमें प्रकाशित किया गया।

बीसवीं सदीके आरम्भमें सी वै दामोदरम पिल्लैने कई प्राचीन रचनाओंको प्रकाशित किया। उ वे स्वामिनाथ अय्यरकी तरह श्री वैयापुरी पिल्लै नामक विद्वानने जीवनभर प्राचीन ताड़-पत्रोंकी खोज करके अनेक प्राचीन रचनाओंको प्रकाशित किया। प्राचीन काव्योंके टीकाकारोंमें पिन्नत्तूर नारायण स्वामि अय्यर, मा मु वेंकटस्वामि नाट्टार, औवै दुरैस्वामि पिल्लै आदि प्रसिद्ध हैं। मु कदिरेशन चेट्टियारने "तिरुवाचकम" नामक भक्ति-ग्रन्थकी टीका लिखी। आर. के षण्मुखम चेट्टियारने नवीन रीतिसे शिलप्पधिकारम नामक प्राचीन महाकाव्यके पुहार नामक काण्डकी टीका रची।

कई विद्वानोंने प्राचीन सब कालीन रचनाओंका संक्षिप्त सारांश लिखा है। ऐसे लेखकोंमें मु वरदराजनार और कि वा जगन्नाथके नाम उल्लेखनीय हैं।

कई विद्वान लेखकोंने उत्कृष्ट प्राचीन रचनाओंके आधारपर तत्कालीन व्यक्तिविशेषोंका परिचय कराया है। डाक्टर मु वरदराजनारकी तिरुवल्लुवर या जीवन प्रकाश टी पी मीनाक्षि सुन्दरनार कृत "वल्लुवर-दृष्ट-देश और काम" रा पि सेतु पिल्लै कृत "ऊरुम पेरुम" (नाम और धाम) तथा पेरिय सामि तूरन कृत भारतिय तमिल आदि ऐसी रचनाएँ हैं।

समालोचना-साहित्यकी परम्परा प्रसिद्ध देशभक्त स्वर्गीय व वे सु अय्यरने चलाई थी। अ मुत्तु शिवन व च ज्ञान सम्बन्ध रा श्री देशिकन चिदम्बर रघुनाथ आचार्य श्रीनिवास राघवन आदि उत्कृष्ट समालोचक हैं।

पत्र पत्रिकाओंमें सर्वोच्च स्थान स्वदेश मित्रन का है। सन् १८८२ ई में श्री सुब्रह्मण्य अय्यर नामक प्रसिद्ध देश-भक्तने इस पत्रका आरम्भ किया था। इस पत्रको चलानेमें आपको असंख्य कठिनाइयाँ उठानी पड़ीं। इसके बाद इण्डिया नामक साप्ताहिक पत्र निकला। इसके सम्पादक सुब्रह्मण्य भारती थे। अपने राजनैतिक विचारोंके कारण यह पत्र तत्कालीन अंग्रेजी शासकोंके कोपका पात्र बना। इस पत्रके बाद भारतीने पाण्डिचेरीसे विजया सूर्योदय कर्म-योगि-आदि पत्र निकाले। पर कोई पत्र दीर्घ-कालीन न रहा।

सन् १८९९ में लोकोपकारी नामक साप्ताहिक पत्र निकलने लगा। शुरूमें इस पत्रमें केवल धार्मिक चर्चा रहती थी पर सन् १९२२ में श्री परलि सु नेल्लैयप्पर इसके सम्पादक बने तबसे इस पत्रमें राजनैतिक चर्चा भी होने लगी।

श्री मलय्यप्पर तमिल प्रदेशके प्रसिद्ध पत्रकार हैं। आप स्वर्गीय कवि सुब्रह्मण्य भारतीके साथ थे। इस सदीके दूसरे दशकमें श्री वो चिदम्बरम पिल्लै नामक प्रसिद्ध देश भक्तने भारत और सिंहलके बीच स्वदेशी जहाज चलाकर देशभरमें स्वदेशी आन्दोलनका बल बढ़ाया था। इसके परिणाम स्वरूप उन्हें सरकारके कोप का पात्र बनना पड़ा। इस सिलसिलेमें श्री मलय्यप्परको २० सालकी सख्त कारावासका दण्ड भुगतना पड़ा। फिर पचास सालकी आयुमें आप गांधीजीके आन्दोलनमें चले गए। तमिल भाषाके प्रसिद्ध साहित्यकारके नामसे प्रसिद्धि प्राप्त स्वर्गीय रा कृष्णमूर्तिको साहित्य-क्षेत्रमें लानेका श्रेय आप ही को है। आप अत्यन्त नम्र स्वभावके मिलनसार और हँसमुख हैं।

सन् १९१६ १९१७ में जब श्रीमती एनी बेसेन्टका आन्दोलन जोरोंपर था तब देश भक्तन नामक एक दैनिक पत्र निकला। तिरु वी के नामसे प्रसिद्ध श्री वी कल्याण सुन्दर मुदलियार इस पत्रके सम्पादक थे। श्री मुदलियार मदरास के वेसली कालेजके तमिल भाषाके प्राध्यापक थे। राजनैतिक आन्दोलनमें भाग लेनेके उद्देश्यसे आपने प्राध्यापकका पद त्याग दिया। कुछ दिन इस पत्रका सम्पादन करनेके बाद आप इस पत्रसे हट गए। तब स्वर्गीय व वे सु अय्यर इस पत्रके सम्पादक हुए। श्री अय्यर इंग्लैण्डमें वीर सावरकरके साथी थे। सरकार आपको कैद करना चाहती थी पर रूप और नाम बदलकर श्री अय्यर महोदय सरकारके पन्जेसे बचकर पांडिचेरी आ पहुँचे। वहां अरविन्द बाबू और सुब्रह्मण्य भारतीके साथ रहने लगे। १९१९ में जब नया शासन विधान अमलमें आया तब अंग्रेज सरकारने राजनैतिक कैदियोंको मुक्त किया। उस समय भारती और अय्यर पांडिचेरीसे मद्रास आ पहुँचे। इसी समय गांधीजी सक्रिय राजनैतिक आन्दोलनमें भाग लेने लगे थे। अय्यरपर गांधीजीका बड़ा प्रभाव पड़ा। आपने आतंकवादको छोड़कर गांधीजीका अहिंसा और सत्यका मार्ग अपनाया।

देश-भक्तन पत्रका एक लेख आपत्ति जनक माना गया। परिणामतः सरकार पत्रपर कार्रवाई चलाने लगी। लेखके लिखनेमें या प्रकाशनार्थ पत्रमें स्थान देनेमें श्री अय्यरका हाथ नहीं था। फिर भी आपने घोषित किया कि सम्पादकके नाते सारा उत्तर दायित्व मैं अपने ऊपर लेता हूँ। उन्होंने उस लेखक लेखकका पता बतानेसे भी इनकार कर दिया। परिणाम यह हुआ कि उन्हें उस लेखको पत्रमें प्रकाशित करनेके कारण जेल जाना पड़ा।

उसके बाद कुछ दिनों तक पण्डित सु गणपत्य्यर इस पत्रका सम्पादन करते रहे। उस समयकी राजनैतिक परिस्थितिमें यह पत्र अधिक समय तक नहीं चल सका।

"देश भक्तन" के बन्द होनेके बाद श्री कल्याण सुन्दर मुदलियार (तिरु वि क) ने नवशक्ति नामक साप्ताहिक पत्र चलाया। कुछ समय तक कल्कि नामक रा कृष्णमूर्ति इस पत्रके उप-सम्पादक थे।

गांधीजीके आन्दोलनके समय मद्रासमें "स्वराज्य" नामक अंग्रेजी दैनिक पत्र स्वर्गीय आन्ध्र-केसरी टी. प्रकाशम्‌के संचालनमें चल रहा था। स्वर्गीय प्रकाशम्‌ने उस पत्रका तमिल संस्करण निकालनेका निश्चय किया। तमिल स्वराज्य दैनिक पत्रका सम्पादन पहले योगी शुद्धानन्द भारती करते थे। उनके बाद स्वर्गीय एम. एस. सुब्रह्मण्य अय्यर उसके सम्पादक हुए। तत्कालीन राजनैतिक परिस्थितिमें स्वराज्यके दोनों संस्करण अल्पकालीन रहे।

तमिल प्रदेशके डाक्टर पी. वरदराजुलु नायुडु एक प्रसिद्ध देश-भक्त थे। आप एनी बेसन्टके होम-रूल आन्दोलनके समयमें ही प्रसिद्ध हो गए थे। आप "दक्षिणका तिलक" कहलाते थे। आपका तमिल नाडु साप्ताहिक पत्र बड़ा लोक-प्रिय था। कुछ समय तक डाक्टर नायुडुने इस पत्रका दैनिक संस्करण मद्रास शहरसे निकाला।

राजाजीने विमोचनम् नामक मासिक पत्र चलाया था। राजाजीने तिरुचेंगोड़में एक गांधी-आश्रम भी स्थापित किया था और वहांपर रचनात्मक कार्यक्रमका प्रबन्ध कर रखा था। उसी सिलसिलेमें मद्यपान निषेध सम्बन्धी आन्दोलनके लिए यह मासिक पत्र निकाला गया। राजाजी इसके सम्पादक थे और कल्कि कृष्णमूर्ति सम्पादन कार्यमें उनकी सहायता करते थे।

गांधीजीके आन्दोलनके समय प्रकाशित होनेवाले "सुतंतिरच्चंगु" (स्वतन्त्र-शंख) नामक पत्रका लोगोंपर बहुत अधिक प्रभाव था। आठ पृष्ठोंका यह दैनिक पत्र पैसे-पैसेमें बिकता था। सरकारने कई बार इसको रोका। कुछ समय बन्द रहनेके बाद यह पत्र फिर प्रकाशित हो उठता था। इसमें प्रकाशित करनेके लिए बापूजी हरिजन या नवजीवन के लेखोंके प्रूफ पहले ही भेज दिया करते थे और वे लेख तमिलमें अनूदित होकर स्वतन्त्र शंख में प्रकाशित होते थे। कई नौजवान इस पत्रके संचालनमें बड़े उत्साहके साथ सहयोग देते थे। इन नवयुवकोंको सरकार खूब सताती थी। इस पत्रके कार्यालयमें एक भोजन-शालाका प्रबन्ध था। पत्रका जो कार्यकर्ता सरकारकी सजा पाकर जेल जाता उसके परिवारके खान-पानका प्रबन्ध उस भोजन-शालामें होता था। अपने अल्प कालके जीवनमें इसने तमिल प्रदेशके लोगोंको बहुत अधिक प्रभावित किया था।

मणिक्कोडि नामक पाक्षिक पत्रका तमिल पत्र-साहित्यमें ऊँचा स्थान रहा। यद्यपि यह दीर्घ कालीन नहीं रहा तो भी नामी साहित्यकार इसके सम्पादक रहे। आनन्द बोधिनी, प्रचण्ड विकटन आदि कई वर्षोंसे साहित्यकी सेवा करनेवाले पत्र हैं।

तमिल पत्रकारोंमें श्री टी. एस. चोक्कलिंगमका बड़ा आदर-पूर्ण स्थान है। आप "मणिक्कोडि" के सम्पादक थे। इसके बाद गांधी नामक साप्ताहिक पत्रके सम्पादक बने। इसके बाद दिन मणि नामक प्रसिद्ध दैनिक पत्रके सम्पादक

थे। कुछ समय बाद इस पत्रको भी छोड़कर "दिनसरि" नामक दैनिक पत्र निकाला। पर यह पत्र अधिक समय तक नहीं चला। इस समय तमिल भाषाके आठ दस दैनिक पत्र हैं इन सबमें "सुदेश मित्तिरन" (स्वदेश-मित्र) और "दिन मणि" उच्च श्रेणीके हैं।

तमिल भाषाके कई साप्ताहिक पत्र हैं पर सबसे अधिक लोकप्रिय साप्ताहिक आनन्द विकटन कल्कि और कुमुदम हैं। आनन्द विकटन बहुत पुराना पत्र है। करीब पचास वर्ष पूर्व उसका आरम्भ हुआ था। पर करीब तीस वर्ष हुए, श्री एस एस वासन ने उसका सारा भार अपने ऊपर लिया। तबसे इस साप्ताहिक पत्रकी बहुत उन्नति हुई। उन्हें स्वर्गीय कल्कि कृष्णमूर्तिका सहयोग मिला। सब पन्द्रह वर्ष तक आनन्द विकटनका सम्पादन करनेके बाद कल्कि कृष्णमूर्तिने श्री टी॰ सदाशिवनका सहयोग पाकर कल्कि नामक साप्ताहिक पत्र शुरू किया।

यहाँपर कल्कि नामकी कहानी बताना अप्रासंगिक होनेपर भी अनुचित नहीं मानी जाएगी। तमिल वर्णमालाके स्वरोंमें ऋ अक्षर नहीं है। कृष्ण मूर्ति इसका किरुष्णमूर्ति लिखा जाता है। रा किरुष्णमूर्ति बहुधा अपने लेखोंमें अपना नाम "रा कि" लिखा करते थे। आपकी पत्नीका नाम "कल्याणी" है। पत्नीके नामके प्रथमाक्षर कल् और अपने नामका प्रथमाक्षर कि जोड़कर वे अपने लेखोंमें अपना कल्कि नाम देने लगे। यह नाम स्थाई हो गया और उनके नए पत्रका नाम भी यही हुआ।

कलैमगळ उत्तम श्रेणीका मासिक-पत्र है। इसके सम्पादक कि॰ वा जगन्नाथन हैं। तमिल भाषामें अन्य अनेकों साप्ताहिक पाक्षिक और मासिक पत्र निकल रहे हैं। इतना बतलाना अवश्य आवश्यक है कि शायद ही कोई भारतीय भाषा है जिसमें इतनी अधिक संख्यामें इतनी दक्षताके साथ पत्र प्रकाशित होते हों। विशेष महत्वकी बात यह है कि हर पत्रके ग्राहकोंकी संख्या भी बहुत अधिक है। तमिल पत्रोंकी एक और विशेषता यह है कि वे साहित्यकारों को खूब प्रोत्साहित करते हैं। कलैमगळ पत्रकी ओरसे सर्वोत्तम उपन्यासकारको प्रति वर्ष १ ० रुपया पुरस्कार दिया जाता है। आनन्द विकटन ने अभी कुछ महीनों पहले उत्तम नाटककारों और उपन्यासकारोंमें करीब पचास हजार रुपए पुरस्कार रूपमें बाँटे थे। समय-समयपर पत्रिकाओंमें लघु-कथा उपन्यास नाटक आदि की स्पर्धाएँ चला करती हैं और अच्छी रचनाओंको पुरस्कार प्रदान किया जाता है।

"धर्मपुर आधीनम्" नामक शैव मठका मुख पत्र मासिक "ज्ञानसम्बन्धम्" तमिल और शैव धर्मकी उन्नतिके उद्देश्यसे चलाया जाता है। करन्थै तमिल संगमका "तमिल पोलिल" मासिक और मरै मलै अडिगल नामसे प्रसिद्ध स्वामी वेदाचलका मासिक पत्र "ज्ञान सागरम्" तमिल भाषाकी बड़ी सेवा कर रहे हैं।

पत्र। कुछ समय बाद इस पत्रको भी छोड़कर "दिनसरि" नामक दैनिक पत्र निकालने लगे पर यह पत्र अधिक समय तक नहीं चला। इस समय तमिल भाषाके आठ दस दैनिक पत्र हैं। इन सबमें "सुदेश मित्रन" (स्वदेश-मित्र) और "दिन मणि" उल्लेखनीय हैं।

तमिल भाषाके कई साप्ताहिक पत्र हैं पर सबसे अधिक लोकप्रिय साप्ताहिक आनन्द विकटन कल्कि और कुमुदम हैं। आनन्द विकटन बहुत पुराना पत्र है। करीब पचास वर्ष पूर्व उसका आरम्भ हुआ था। पर करीब तीस वर्ष हुए, श्री एस एस वासन्ने उसका भार अपने ऊपर लिया। तबसे इस साप्ताहिक पत्रकी बहुत उन्नति हुई। उन्हें स्वर्गीय कल्कि कृष्णमूर्तिका सहयोग मिला। पन्द्रह वर्ष तक आनन्द विकटनका सम्पादन करनेके बाद कल्कि कृष्णमूर्तिने श्री टी॰ सदाशिवनका सहयोग पाकर कल्कि नामक साप्ताहिक पत्र शुरू किया।

यहाँपर कल्कि नामकी कहानी बताना अप्रासंगिक होनेपर भी अनुचित नहीं मानी जाएगी। तमिल वर्णमालाके स्वरोंमें ऋ अक्षर नहीं है। कृष्ण मूर्ति शब्द "किरुष्णमूर्ति" लिखा जाता है। रा किरुष्णमूर्ति बहुधा अपने लेखोंमें अपना नाम "रा कि" लिखा करते थे। आपकी पत्नीका नाम "कल्याणी" है। पत्नीके नामके प्रथमाक्षर कल् और अपने नामका प्रथमाक्षर कि जोड़कर वे अपने लेखोंमें अपना कल्कि नाम देने लगे। यह नाम स्थाई हो गया और उनके नए पत्रका नाम भी यही हुआ।

कलैमगळ उत्तम श्रेणीका मासिक-पत्र है। इसके सम्पादक कि॰ वा जगन्नाथन हैं। तमिल भाषामें अन्य अनेकों साप्ताहिक पाक्षिक और मासिक पत्र निकल रहे हैं। इतना बतलाना अवश्य आवश्यक है कि शायद ही कोई भारतीय भाषा है जिसमें इतनी अधिक संख्यामें इतनी दक्षताके साथ पत्र प्रकाशित होते हों। विशेष महत्त्वकी बात यह है कि हर पत्रके ग्राहकोंकी संख्या भी बहुत अधिक है। तमिल पत्रोंकी एक और विशेषता यह है कि वे साहित्यकारों को खूब प्रोत्साहित करते हैं। कलैमगळ पत्रकी ओरसे सर्वोत्तम उपन्यासकारको प्रति वर्ष १ रुपएका पुरस्कार दिया जाता है। आनन्द विकटन ने अभी कुछ महीनों पहले उत्तम नाटककारों और एकांकी-कारोंमें करीब पचीस हजार रुपए पुरस्कार रूपमें बाँटे थे। समय-समयपर पत्रिकाओंमें लघु-कथा उपन्यास नाटक आदि की स्पर्धाएँ चला करती हैं और अच्छी रचनाओंका पुरस्कार प्रदान किया जाता है।

"धर्मपुर आधीनम" नामक शैव मठका मुख पत्र मासिक "ज्ञान सम्बन्धम" तमिल और शैव धर्मकी उन्नतिके उद्देश्यसे चलाया जाता है। करन्दै तमिल संघका "तमिल पोषिल" मासिक और मरै मलै अडिगळ नामसे प्रसिद्ध स्वामी वेदाचलका मासिक पत्र "ज्ञान सागरम" तमिल भाषाकी बड़ी सेवा कर रहे हैं।

कहानीकार तमिलमें अनेक हैं। हर एककी अपनी अपनी विशेषता है। यह कहना कठिन है कि कौन सर्व-श्रेष्ठ कहानीकार है।

स्वर्गीय वी. व. वे. सु. अय्यर ही आधुनिक ढंगकी कहानियोंके सब प्रथम लेखक हैं। आपकी "कुळत्तंगरै अरसमरम" (तालाब तीरका पीपल) आदि कई कहानियाँ प्रसिद्ध हैं। अन्य कहानीकारोंमें कु. प. राजगोपालन, बी. एस. रामय्या, सोमु, दूरन, चिन्दम्बरसुब्रमणियन, की. वा. जगन्नाथन, टी. ना. कुमार स्वामी, ति. ज. रा., टी. एस. कण्णन, आरमुदम, गुरु प्रिया आदि प्रमुख कहानीकार हैं। हास्य-रसात्मक कहानियाँ लिखनेमें कल्कि, तुमिलन, नाडोडि आदि प्रसिद्ध हैं। एस. एस. रामामृतमकी तत्त्वार्थ-पूर्ण कहानियाँ प्रसिद्ध हैं। राजाजीने अपनी राजनैतिक कहानियोंसे तमिल-साहित्यकी सेवा की है। कल्किजीकी कहानियोंका हिन्दी, उर्दू, कन्नड़, तेलगु, अंग्रेजी आदि भाषाओंमें अनुवाद हुआ है। 'पुदुमैपित्तन' नामक कहानी-कारने मोपासाँ नामक फ्रांसीसी कहानीकारकी शैलीपर कहानियाँ लिखी हैं।

तमिल भाषाका सर्व प्रथम उपन्यास वेदनायकम पिळ्ळैका "प्रताप मुदलियार चरित्तिरम" है। इसके बाद बी. राजम अय्यरने "कमलाम्बाळ चरित्तिरम" और पी. माधवय्याने "पद्मावती चरित्तिरम" नामक उपन्यास लिखा। वडुवूर दुरै स्वामी अय्यंगार, आरणी कुप्पुस्वामि मुदलियार और कोतैनायकि अम्माळने अनेक उपन्यास लिखे हैं। पर इन उपन्यासोंमें जीवन-तत्त्व-सम्बन्धी कोई बात नहीं है। इनको अंग्रेजीके रेनाल्ड्सके उपन्यासोंकी अथवा हिन्दीके चन्द्रकान्ता भूतनाथ जैसे उपन्यासोंकी श्रेणीके मान सकते हैं। अखिलन, टी. एम. कण्णन, लक्ष्मी आदि के उपन्यासोंमें जीवनका सजीव वर्णन है। ऐतिहासिक उपन्यास लिखनेकी परम्परा तमिल साहित्यमें स्वर्गीय कल्कि ने चलायी। "शिवकामियिन शपथम" "पोन्नियिन सेल्वन" आदि इसी कोटिके उपन्यास हैं। बंगला मराठी हिन्दी आदि भाषाओंके उत्कृष्ट उपन्यासोंका अनुवाद तमिलमें हुआ है। ऐसे अनुवादकारोंमें का. श्री. श्री. और टी. ना. कुमार स्वामि प्रमुख हैं। डाक्टर मु. वरदराजनार और कु. राजवेलु नई शैलीके उपन्यासकार हैं।

### जीवन-चरित

इस सदीमें तमिल भाषामें जीवन-चरित सम्बन्धी कई पुस्तकें प्रकाशित हुई हैं। डाक्टर महामहोपाध्याय स्वामिनाथ अय्यरने सरल शैलीमें अपने गुरु मीनाक्षिसुंदरम् पिळ्ळैकी विस्तृत जीवनी लिखी है। डाक्टर मु. वरदराजनारने महात्मा गांधी, रवीन्द्रनाथ ठाकुर और बर्नार्ड शा आदिकी जीवनी लिखी है। अब्दुल रहीमने कई विदेशी विद्वानोंकी जीवनियाँ लिखी हैं। चिदम्बर रघुनाथनकी "पुदुमैपित्तनकी जीवनी" प्रसिद्ध है। शान्त भारती म. पो. शि. द्वारा कप्पलोट्टिय तमिळन तथा वीर पाण्डिय कट्टबोम्मन और म. संजीवि द्वारा मरुदिरवर

की जीवनी प्रसिद्ध है। भगवान विनायकम पिल्लै और सोमसुंदर देसिकरने कई तमिल विद्वानोंकी जीवनियाँ लिखी हैं।

आत्मचरित सम्बन्धी भी कई पुस्तकें तमिलमें लिखी गई हैं। डाक्टर महा महोपाध्याय स्वामिनाथ अय्यरका "एन चरितै" (मेरा चरित्र) नामक्कल राम लिंगम पिल्लैका "एन कदै" (मेरी कथा) स्वर्गीय टी एस एस राजनका "निनैवु अलैगळ" (स्मृति की लहरें) और तिरु वि. क. का "वाष्कै कुरिप्पुक्कळ" (जीवनकी घटनाएँ) प्रसिद्ध हैं। अन्य भाषाओंके प्रमुख आत्म चरित्रोंका अनुवाद भी तमिलमें हुआ है।

रेडियोने तमिल भाषाकी बड़ी सेवा की है। समय समयपर रेडियोपर नाटक खेले जाते हैं। ये नाटक रेडियोपर दृश्य-काव्य न रहकर श्रव्य मात्र हो जाते हैं। कई विद्वानोंके आलोचनात्मक भाषण हुआ करते हैं।

## नाटक-साहित्य

प्राचीन तमिल-साहित्यमें काव्यके तीन भेद माने गए हैं "इयल" "इसै" और "नाटकम"। इनको मोटे तौरपर हम पद्य गीत और नाटक मान सकते हैं। प्राचीन तमिल साहित्यमें नाटक सम्बन्धी कई विस्तृत रचनाएँ पाई जाती हैं। आज केरलमें प्रसिद्ध "कथकळि" का वर्णन प्राचीन तमिल साहित्यमें पाया जाता है। दक्षिणकी कन्नड़ तेलुगु तमिल और मलयालम चारों भाषाओंका मूल स्रोत एक ही है। इनमें तमिलको छोड़कर अन्य तीनों भाषाओंने संस्कृतको अधिक उदारताके साथ अपनाया। मलयालम और तमिल करीब एक हजार वर्ष पूर्व तक अभिन्न मानी जाती थीं।

पल्लवकालके बाद महाराजाओंके चरितके आधारपर रचित कई काव्य-मय नाटक खेले गए। "राज राज विजयम" एक ऐसा नाटक है जो तंजौरके प्रसिद्ध मन्दिरमें खेला गया। "कुलोत्तुंगचोल नाटकम" एक ऐसा ही और नाटक है। सन् ११११ ई में कमलालय भट्टरने "पूम्पुलियूर नाटकम" नामक नाटक रचा। अन्य अनेक नाटकोंका उल्लेख पाया जाता है। पर ये नाटक उपलब्ध नहीं हैं। इतना निश्चित है कि बालके योग्य नाटकोंकी रचनाएँ दसवीं सदीके पहले ही होने लगीं थी।

प्राचीन कालमें नृत्य भी एक प्रकारका नाटक ही माना गया था। केरल प्रान्तीय कथकळि सचमुच मूक नाटक है। मद्रास शहरके अड्यार नामक मोहल्लेमें श्रीमती रुक्मिणी अरुण्डेलने कलाक्षेत्र स्थापित किया है जहाँ नृत्य और संगीतकी शिक्षा दी जाती है। नृत्यमें "कुट्राल कुरवंजि" नामक विशेष प्रकार का नृत्य यहाँ सिखाया जाता है। इस कुट्राल कुरवंजीकी रचना त्रिकूट राजप्प कविरायरने सत्रहवीं सदीमें की थी। इसकी गिनती तमिलके नाटक साहित्यमें होती है। ऐसे ही

नोंधिनाटक और मुक्कूटर पळ्ळु नामक नृत्य-विलाप नाटक साहित्यम के अन्तर्गत है। इन नाटकोंमें सामान्य जनताका जीवन बड़ी खूबीके साथ चित्रित हुआ है।

अरुणाचल कविरायर कृत राम नाटक रामचंद्र कविरायर कृत भारत विलासम और शकुन्तला विलासम" तथा गोपालकृष्ण भारती यार कृत नन्दन् चरित्तिरम्" अठारहवीं सदीके प्रसिद्ध नाटक हैं। इन नाटकोंकी शैली गीति काव्य जैसी है।

उन्नीसवीं सदीमें करीब ५ नाटक रचे गए जिनमें सौ छपे हुए हैं। इन नाटकोंके चार विभाग मान जा सकते हैं। १ काल्पनिक मदुरै वीरन विलासम" 'आरवल्ली सूरवल्ली नाटक" "मल्लिगा नाटक" कातव रायन नाटक" पवळक्कोडि नाटक" सावित्री नाटक" 'मीनाक्षी नाटक 'वळ्ळी नाटक" आदि इस वर्गके नाटक हैं। इन नाटकोंकी कथा-वस्तु कल्पित है। अन्तिम तीन नाटकोंमें स्त्रीकी महिमाका वर्णन हुआ है।

२ पौराणिक नाटक इस श्रेणीके नाटक भी महाभारत विलासम "हरिश्चन्द्र विलासम" "शकुन्तला विलासम" नल दमयन्ती नाटकम द्रौपदी वस्त्रापहरण" प्रह्लाद चरित्र आदि हैं। तमिळके "पेरिय पुराणम तिरुविळैयाडल पुराणम आदि पुराणोंके आधारपर भी नाटक रचे गए हैं।

३ ऐतिहासिक नाटक—इतिहास प्रसिद्ध व्यक्तियों या घटनाओं पर आधारित नाटक देसिंग विलासम "देसिंग राजा नाटकम आदि हैं। भी टी कल्याण पिल्लैका "रवि वर्मन" नामक नाटक भी इसी श्रेणीका है।

४ सामाजिक नाटक इन नाटकोंमें समाजमें प्रचलित बुरी प्रथाओं पर प्रकाश डालकर समाज सुधारकी आवश्यकता बताई गई है। काशी विश्वनाथ मुदलियार कृत नाटक ब्रह्म समाजके सिद्धान्तोंके प्रचार की दृष्टिसे रचे गए थे। इनका रचा हुआ "डम्भाचारी विलासम" नामक एक नाटक है जिसमें वेश्याओंके जालमें पड़कर बरबाद होनेवाले धनिकोंका सुन्दर चित्रण हुआ है। यही सर्व प्रथम सामाजिक नाटक माना जाता है।

अंग्रेजी शिक्षाके प्रचारके साथ साथ तमिळ लोगोंका ध्यान अंग्रेजी नाटकोंकी ओर गया। इनमें शेक्सपियर के कई नाटकोंका तमिळमें अनुवाद हुआ। मालूम पड़ता है कि उस प्रसिद्ध नाटककारका सिम्बलीन नामक नाटक तमिळ शिक्षितोंको बहुत पसन्द आया। फलतः कोचन वेंकटाचलम इस नाटकका सर सांर्गी" नामसे और कल्याण पिल्लैन सत्यवती नामसे अनुवाद किया है। शंकर दास स्वामीने भी इस नाटक का अनुवाद किया है।

आचार्य सुंदरम् पिल्लैने लार्ड लिट्टन कृत "गुप्त मार्ग" (The Secret way ) नामक कथा पर आधारित मनोनमणीयम" नामक नाटक रचा। यह रंगमंचके उद्देश्यसे नहीं लिखा गया इसमें काव्यकी सारी विशेषताएँ पाई जाती हैं।

तमिलमें कई संस्कृत नाटकोंका भी अनुवाद हुआ है। वी. के. सूर्य-नारायण शास्त्रीने ऐसे कई नाटकोंका अनुवाद किया है। उन्होंने नाटक शास्त्रपर एक पुस्तक लिखी है। उनके रूपावती और कलावती नामक दो स्वतन्त्र नाटक भी हैं। इनकी रचनाओंकी भाषा स्वाभाविक और सरल नहीं है। उसमें कुछ कृत्रिमता है।

शंकर दास स्वामी उन्नीसवीं सदीके प्रसिद्ध नाटककार थे। उन्होंने कई प्राचीन नाटकोंका सम्पादन किया। कई स्वतंत्र नाटक लिखे कई नाटक-मण्डलियोंके मार्ग-दर्शक रहे और स्वयं नाटकोंमें भाग लिया करते थे।

पम्मल सम्बन्ध मुदलियार तमिल भाषाके बहुत प्रसिद्ध नाटककार हैं। अभी हालमें सरकारने तथा तमिल भाषा-भाषी जनताने इस अस्सी वर्षसे अधिक आयुके नाटककार का अभिनन्दन किया था। पिछले पैंसठ वर्षोंसे आप नाटकोंकी रचना ऐं कर रहे हैं। इन्हींकी प्रेरणासे सर सी. पी. रामस्वामी अय्यर, सी. ई. गोपाल रत्नम स्वर्गीय आर. के. षण्मुखम चेट्टी स्वर्गीय सत्यमूर्ति जैसे सज्जन नाटककी ओर आकृष्ट हुए और नाटक कलाके कुशल कलाकार हुए। इन्हींके प्रयत्नोंसे मद्रासमें नाटक-कला-समर्थक सुगुण विलास सभा नामक प्रसिद्ध संस्था स्थापित हुई।

आधुनिक तमिल नाटक-साहित्यकी चार अवस्थाएं मानी गई हैं १ पश्चिमका अनुकरणकर यथार्थ नाटक रचना २ उत्कृष्ट काव्यात्मक नाटक रचना (जैसे मनोन्मणीय नाटक) ३ नाटक शास्त्रपर आधारित नाटकोंकी रचना और ४ नाटक लिखनेके साथ स्वयं उनका अभिनय करने के उद्देश्यसे नाटक रचना।

इधर राजनैतिक आन्दोलनके समर्थनमें कई नाटक रचे गए। क्तरिन पेट्टि (चरखेकी जीत) देशीय कोडी (राष्ट्रीय झंडा) बम्बई मेल आदि ऐसे नाटक हैं।

सुदूर दक्षिणके तिरुनेल्वेली जिलेमें अठारहवीं सदीमें कट्टबोम्मन नामक एक वीर देश-भक्त हुआ जिसने ईस्ट इण्डिया कम्पनीका विरोध कर मृत्यु दण्डकी सजा पाई। उसके चरित्रपर आधारित "वीर पाण्डिय कट्टबोम्मन" नामक नाटक आज कल बड़ा लोकप्रिय बना हुआ है।

सामाजिक बुराइयोंकी ओर ध्यान आकृष्ट करनेवाले कई नाटक रचे गए हैं।

एकांकी नाटकोंकी भी तमिल भाषामें बहुत अच्छी उन्नति हुई है। अभी पिछले सितम्बर (१९५१ ई) में मद्रासके प्रसिद्ध साप्ताहिक पत्र आनन्द विकट ने नाटक साहित्यपर २५०० रुपएका पुरस्कार वितरण किया। नाटकपर रु. १२, ५० और ५ ) तथा २५०) के तीन पुरस्कार और एकांकी नाटकपर व

२५०० रु १५०० और रु १०० के तीन पुरस्कार दिये गए। प्रतिवर्ष विभिन्न केन्द्रोंमें कई प्रदर्शिनियाँ होतीं हैं और हर प्रदर्शनीमें नाटकका कार्यक्रम अवश्य रहता है।

## कविताऍं

महाकाव्य और खण्डकाव्यके समान तमिल काव्यके पेरुङ्काप्पियम और सिरु काप्पियम नामक दो भेद माने गए हैं। पेरुङ्काप्पियममें धर्म अर्थ काम और मोक्ष इन चारों पुरुषार्थोंका प्रतिपादन रहता है ईश वन्दना नम्रता-प्रदर्शन या भावके विषयका परिचय इन तीनोंमेंसे एकके साथ काव्यका आरम्भ होता है। इसमें पहाड़ समुद्र देश और नगरका वर्णन रहता है। इसका नायक उत्तम श्रेणीका होता है और उसके महान् कार्योंका काव्यमें विस्तृत वर्णन रहता है। चिलप्पधिकारम कम्ब रामायण आदि पेरुङ्काप्पियम है।

उपर्युक्त चार पुरुषार्थोंमें जहाँ एक या अधिकका लोप हो वह सिरु-काप्पियम है।

सिरुकाप्पियम अनेक प्रकारके है। जैसे आट्रुप्पडै कलम्बकम उला परणि पिळ्ळै तमिल पळ्ळुप्पाट्टु और कुरवन्जि।

आट्रुप्पडै काव्यका विषय यह रहता है कि संकटमें पड़े दानीसे दान प्राप्त करनेवाला कैसे धनाकांक्षीको समझाता है कि कहाँ कैसे जाकर किससे क्या पाया और उसको भी वैसे ही दान प्राप्त करनेका मार्ग दिखाता है।

कलम्बकम शब्दसे मिलावटका बोध होता है। इसमें अनेक प्रकारके छन्दोंमें अनेक प्रकारके विषयोंका प्रतिपादन होता है।

उला नामक काव्यमें यह बताया जाता है कि विद्वत्ता धन पौरुष प्रेम दान आदि गुणोंसे युक्त नायकके टहलने निकलने पर कैसे अनेक युवतियाँ उससे प्रेम करने लगतीं हैं।

परणि नामक काव्य करीब करीब हिन्दीके रासोके समान है। कहा गया है कि युद्धक्षेत्रमें एक हजार हाथियोंको मारकर विजय पानेवाले वीरका यश गाने वाला लघु-काव्य परणि है।

पिळ्ळै तमिल में शिशुओंका वर्णन रहता है। इसमें नायकके बचपनका वर्णन रहता है। इस काव्यको "पिळ्ळै पाट्टु" या "पिळ्ळै कवि" भी कहते हैं। प्रसिद्ध वैष्णव भक्त-कवि पेरियाळ्वारकी रचनाओंमें शिशु लीलाका बहुत सुन्दर वर्णन पाया जाता है। कहीं कहीं तो माँ कृष्णके बचपनके वर्णनमें सूरदासके और पेरियाळ्वारके पद एक दूसरेके भाषान्तरसे प्रतीत होते हैं।

पळ्ळुप्पाट्टु किसान-गीत है। इसमें किसान और उसकी दो पत्नियोंके बीचमें पैदा होनेवाले झगड़ोंका वर्णन रहता है।

उत्तर भारतके ब्रजभाषा के समान दक्षिण तमिल प्रबन्धका सृजन होता है। "कुरवंजि" काव्य में "कुरत्ति" (वनवासिनी) व विरहिणी (विवाहके पूर्व नायकका गुणगान सुनकर उसीको पति बनानेका निश्चय करके उसके वियोगमें दुखी रहनेवाली) की हथेली देखकर उसे आश्वासन देना वर्णन रहता है।

आधुनिक काव्य धारामें यद्यपि ऊपर वर्णित शैलियोंका अभाव सा पाया गया है तो भी यह नहीं कहा जा सकता कि ये शैलियाँ एकदम उठ गई हैं। कहा जा सकता है कि कम्बके बाद तमिल भाषामें कोई महाकाव्य रचा नहीं गया। पर कवियोंकी कोई कमी नहीं रही। उन लोगोंका वर्णनीय विषय या तो ईश्वर या कोई राजा महाराजा होता था। अधिकतर कवियोंका उद्देश्य धनार्जन था। बीसवीं सदीके पूर्वके इन कवियोंकी परम्पराओंके आधारपर दो श्रेणियाँ थीं प्राचीन परम्पराके अनुयायी और नवीन मार्गके अनुयायी।

अठारहवीं सदीके तायुमान स्वामी शिवज्ञान मुनिवर, कच्चियप्पर आदि प्राचीन परम्पराके कवि थे। तायुमान केवल अपना उद्धार नहीं जीव मात्रका उद्धार चाहते थे। ईश्वरसे उनकी प्रार्थना थी कि वे सर्व जीवोंको मेरे ही साथ सम मानकर उन सब पर दया करें। भगवानकी पूजा करने फूल तोड़ने जाते हैं तो उन्हें मालूम पड़ता है कि ईश्वर की ही बनाई लोकमें फूलके अलावा सुन्दर पुष्प भी ईश्वरका बनाया जीव ही है और फूल तोड़े बिना ही वापस चले आते हैं। अब वे अपना ही फूल रचते हैं —

नेञ्चमें कोइल, निनैवे सुगन्धम अन्बे।
मञ्जन नीर पूजै कोळ्ळ वाराय पराबरमे॥

"हे ईश्वर, मन ही मंदिर है चेतना ही सुगंध है, प्रेम ही पवित्र जल है पूजा ग्रहण करने आओ।"

उन्नीसवीं सदीके मीनाक्षि सुन्दरम पिळ्ळै, रामलिंग अडिगळ, आदि भी प्राचीन परम्पराके कवि हैं।

यद्यपि इस सदीमें कविताका एक नया ही दृष्टिकोण देखनेमें आता है तो भी प्राचीन परम्परा बराबर चली ही आती है। रामनाथपुरमके स्वर्गीय रा राघव अय्यंगार ऐसे ही एक कवि हैं। उनकी "पारिकथा" "शाकुन्तलम" आदि प्रसिद्ध रचनाएँ हैं। उन्होंने भगवद्गीताका पद्यात्मक अनुवाद किया था।

वी. पी. सुब्रह्मण्य मुदलियार, सोमसुन्दर भारती आदि इस सदीके प्राचीन परम्पराके कवि हैं।

प्राचीन परम्पराके कवियोंका उद्देश्य अपना पाण्डित्य प्रदर्शन मात्र था। उनकी कविताओंका रसास्वादन पढ़े-लिखे लोग ही कर सकते थे। जब से पाश्चात्य लोगोंका सम्पर्क बढ़ा तबसे लोगोंका ध्यान सामान्य जनताकी ओर चला गया।

जनताकी भाषामें जनताके ही विषयको लेकर रचनाएँ होने लगी। इसीका परिणाम यह हुआ कि पल्लु कुरवंचि आदि साहित्यकी रचना होने लगी। यह परम्परा सत्रहवी सदी से ही चलने लगी। उन्नीसवी सदीके वेदनायकम पिल्लै इस परम्पराके प्रमुख कवि है। आधुनिक ढंगके सर्व प्रथम उपन्यास "प्रताप मुदलियार चरितिरम" की रचना आपने ही की थी। वे ईसाई थे। उनके विचारोंपर अन्य उत्कृष्ट कवियोंका प्रभाव पड़ा था।

कैयिले माल पिडिप्पदु जप माले।
पक्कत्तिल वैप्पदुवो कम्बक्कोलै॥
मैय्याइतिलम पडिप्पदु धर्म नूलै।
मेलुम मेलुम वलर्प्पदु दुष्मार्क्कलैले॥१॥
ओर पेण वेण्डाम एग्रु कोंडवोम सन्नियासम।
अतिल उल्ल पेण्णइ मोदेल्लाम नेसम॥
पशाप्पति इल्लाद पोतुपवासम।
पसित्ताल ओर पानै पलगैंकुकु नासम॥२॥
उल्लत्तिल अबु लच्चै एनकुम अलुकोल।
उडलै मट्टु ल नीरिल अडिक्कडि शिर मुकोल॥
कल्लतन मानत्तिलिरिमुम अलुवोम।
कालुक्कु नायेमुम कै कट्टि तोवुकोल॥३॥

[इनमें तो हम जप-माला ग्रहण करते हैं पर बगलमें रखते हैं सेंध लगानेके औजार। यद्यपि धर्मग्रन्थोंको पढ़ते है फिर भी हमारी कुमार्गी प्रवृत्ति दिन प्रति दिन बढ़ती ही जाती है॥१॥

एक स्त्री पसन्द नही आई तो सन्यास ग्रहण कर लिया पर प्यार करने लग गए सबकी स्त्रियोंसे। जब भूख नहीं लगती तब तो उपवास कर लेते हैं और जब भूख लगती है तब खूब खा लेते हैं॥२॥

मनका मैल कभी दूर नही करते पर तनका मैल दूर करनेके लिए बार-बार पानीमें डुबकियाँ लगाते है। विग्रहके सामने तो फूट फूटकर रोते है पर एक-एक पाखंडि लिए गए कुत्तेके सामने भी हाथ जोड़कर सुकामी करते हैं॥३॥]

इस बीसवी सदीके चार महान् कवि सुब्रह्मण्यम भारती भारतीदास कवि मणि देशिक विनायकम् पिल्लै और नामक्कल रामलिंगम पिल्लै है। इनमें भारती की चर्चा अन्यत्र हो ही चुकी है। नामक्कल रामलिंगम पिल्लैकी चर्चा हुई पुस्तकमें आगे होगी। इनके अतिरिक्त "भारतीदास" क्रान्तिकारी कवि है। इनकी एक उत्कृष्ट रचना है "पुरट्चि कवि" जिसका अर्थ है "क्रान्तिकारी कवि"। इस रचनाके आधारपर इनका नाम ही क्रान्तिकारी कवि पड़ गया। इनकी रचनाएँ है—"संजीवि क तमिळ रा—२

पर्वदत्तिन सारल" (सजीव पर्वतका साधु) सुतन्तिरम (स्वतन्त्रता) सहोदरत्व आदि साम्यवादी कविताएँ और "एदिरपारा मुत्तम" (अप्रत्याशित चुम्बन) इरण्डुवीडु (दो घर) कुटुम्ब विळक्कु (कुटुम्बका दीपक) अषगिन चिरिप्पु (सौन्दर्यका हास्य) तमिषच्चियिन कत्ति (तमिल-रमणीकी तलवार) आदि खण्ड काव्य।

सुब्रह्मण्य भारतीकी प्रेरणापर इन्होंने "एंगेगु काणिनुम शक्तियडा" (जिधर देखा उधर शक्ति है रे) नामक कविता रची—तभीसे इनका भारती-दास नाम पड़ा।

कविमणि देसिक विनायकम पिल्लैका तमिल काव्य-जगत्में महत्वपूर्ण स्थान है। उनकी रचनाओंसे उनके सरल एवं कोमल हृदयका परिचय प्राप्त होता है। उनकी कई प्रकारकी रचनाएँ हैं। पर उनके बाल गीत अत्यन्त प्रसिद्ध और लोक-प्रिय हैं। ये गीत बड़े सरल मधुर और कोमल होते हैं।

> दाहमेडु वन्दोर्क्कु तण्णीर अळियामल
> माहुमंगळ ओदि निदुक्क अवमामो? अरमामो?
> पावियिट्टु पूट्ट निदु पत्तिरियैच्चावलिट्टु
> देवि इरुक्कुम कोइलै नीर विरित्ताल पाक्कियमो?

[प्यासको पानी तो नहीं दे पर वेदोंका पठन करता रहे, यह क्या धोखाकी बात है? क्या यही धर्म है? चाभी लगाकर ताला बन्दकर दे और पहरेदार नियुक्त करे और जो देवीके वास-स्थल मन्दिरको जलपार बना दे क्या यह ठीक है?]

इनकी एक और रचना "आसिय ज्योति" (Light of Asia) है। यह अँग्रेजी काव्यके आधारपर रची गई है। इन्होंने उमर खय्यामके (अँग्रेजी अनुवाद) काव्यका अनुवाद किया है।

> वेय्यिर केर्कु निष़लुण्डु
>     वीसुम तेन्नर काट्टुण्डु।
> कैयिल कम्बन कवि उण्डु
>     कलसम निरैय मधुवुण्डु।
> दैयलाल पा उण्डु
>     तेरिन्दु पाडा नी उण्डु।
> वैयम तरुम इन्बम् निधि
>     वाळ्-म स्वर्गम वेरुण्डो?

[धूपके अनुकूल छाया है मलय-मारुतका बहाव है हाथमें कम्बन (प्रसिद्ध तमिल कवि) का काव्य है कलशा भर मधु है मधुर राग युक्त देवी गीत है और समझ कर गानवाली तू है इन सबसे बढ़ संसारमें क्या कोई स्वर्ग है?]

कविमणिकी कविताएँ सगीत मय हैं।

इस सदीके कुछ अन्य कवियोंका संक्षिप्त परिचय यहाँ दिया जाता है

कम्बदासन इनकी कविताओंमें भक्तियुक्त भाव भरा हुआ है। हरीन्द्रनाथ चट्टोपाध्याय और कवि मणि देसिक विनायकम पिल्लैने इस कविकी बड़ी प्रशंसा की है। इनकी शैली भारतीदासकी अनुवर्तिनी है।

वाणिदासन य भी भारतीदासकी शैलीपर लिखने वाले कवि हैं। तमिषच्चि कोडिमुल्लै तोडुवानम एषिलोवियम आदि इनकी रचनायें हैं।

मुरुगैयन भी भारतीदासकी परम्पराके कवि हैं। आकर्षक शब्द-सञ्चय और उत्साहवर्धक कल्पनाएँ इनकी कविताओंकी विशेषताएँ हैं।

योगी शुद्धानन्द भारतीका स्थान आधुनिक तमिल कवियोंमें ऊँचा है। आप सन् १९२६–१९२७ में "स्वराज्य" नामक तमिल दैनिक पत्रके सम्पादक थ। इनपर श्री रमण महर्षि और योगी अरविन्दका बड़ा प्रभाव पड़ा है। इनके मधुर गीत बड़े लोकप्रिय हैं।

सिनेमाकी उन्नतिके साथ उसके योग्य गीतोंकी रचना बढ़ने लगी। कई उत्कृष्ट कवियोंके द्वारा उत्तम गीत रचे गए जो अर्थ-पुष्टि और पद-लालित्यके कारण लोकप्रिय बने। ऐसे कवियोंमें पाप नाशम शिवम उडुमलै नारायण कवि कम्बदासन आदि प्रमुख हैं।

तमिल साहित्यकी उन्नतिको ही अपना लक्ष्य बनाकर चलनेवाली अनेक संस्थाएँ हैं। प्राचीन कालका 'तमिल संघ' प्रसिद्ध ही है। प्रथम और द्वितीय संघके समुद्रमें विलीन हो जानेपर तृतीय संघकी स्थापना मदुरा नगरमें हुई। पाण्ड्य राजाओंके पतनके बाद इस संघका भी अस्तित्व नहीं रहा। उन्नीसवीं सदीके उत्तरार्द्धमें पाण्डित्तुरै तेवरने मदुरा नगरमें तमिल संघकी स्थापना की। तमिल भाषाकी यह एसी ही संस्था है जैसी हिन्दीकी नागरी-प्रचारिणी सभा अथवा हिन्दी साहित्य सम्मेलन है। इस संघकी ओरसे तमिल भाषाकी परीक्षाएँ ली जाती हैं। इस संघका मुखपत्र "सेन्तमिष" (ठठ तमिल या शुद्ध तमिल) है। इस पत्रका तमिल साहित्य जगमें बड़ा आदरपूर्ण स्थान है।

तंजाऊर जिलेके धर्मपुरम आधीनम" "तिरुवावडुतुरै आधीनम" "तिरुप्पनन्दाल काशीवासी मठम" और अन्य कई प्राचीन शैव और वैष्णव धर्म प्रचारक मठोंकी भाषा सम्बन्धी सेवाएँ बड़ी महत्वपूर्ण हैं। राजा महाराजा और जमीदारोंके न रह जानपर सरकारने साहित्यकारोंको प्रोत्साहित करनेका भार अपने ऊपर लिया है। पर साहित्यकारोंको इन प्राचीन मठोंका प्रोत्साहन अब भी मिलता है।

मद्राससे करीब डढ़ सौ मील दक्षिणकी ओर "चिदम्बरम" नामक प्रसिद्ध धाम है। यहाँ भगवान शिवजी "नटराज" के रूपमें विराजमान हैं। प्रसिद्ध नन्द

पार करनेमें आप सफल हुए। इस नगरमें श्री अण्णामलै चेट्टियार नामक धन वैभव वालोंके प्रसिद्ध दानीने अपने ही प्रयत्नसे "अण्णामलै विश्व विद्यालय" की स्थापना की। यह विश्वविद्यालय तमिल भाषाकी उन्नतिके लिए प्रयत्नशील है।

मद्रास राज्यसे जब आन्ध्र और केरल राज्य अलग हुए तबसे यह तमिल भाषा-भाषी राज्य बन गया। अब राज्यकी ओरसे शासन सम्बन्धी कार्य और कालेजोंकी उच्च पढ़ाईका माध्यम तमिल भाषाको ही बनानेका प्रबन्ध किया जा रहा है। यदि सभी राज्योंके सारे कार्य अपनी ही भाषाके माध्यमसे चलने लगे तो हिन्दीको राज्य-भाषा बनानेके लिए विशेष परिश्रम करनेकी आवश्यकता नहीं रहेगी। जबतक राज्योंमें अंग्रेजीका महत्व रहेगा तभीतक केन्द्रकी भाषा भी अंग्रेजी रहेगी। तमिल प्रदेशमें ही हिन्दीका विरोध कुछ अधिक सबल है। इसका कारण यह है कि वहाँ अन्य राज्योंकी अपेक्षा अंग्रेजी भाषाका प्रचार अधिक है। यदि राज्यके अन्दर तमिल भाषाको उसके योग्य गौरवका स्थान प्राप्त हो जाय तो अंग्रेजीका मोह आप ही छूट जायगा और हिन्दीकी उपयोगिता मालूम हो जाएगी। हर्षकी बात है कि तमिलको राज्य भाषा बनानेका प्रयत्न मद्रास राज्यमें शुरू हो गया है। अब तमिलका भविष्य राष्ट्र तथा राष्ट्रभाषाकी उन्नति सुनिश्चित है।

• • •

# नामक्कल रामलिंगम पिल्लै

• • •

तमिल भाषाके आजकलके कवियोंमें श्री रामलिंगम पिल्लैका स्थान बहुत ऊँचा है। मद्रास राज्य सरकारने उन्हें राज-कवि नियुक्त किया था। इस महान् कविका परिचय स्वर्गीय कल्कि ने एक बार यों दिया था "श्री राम लिंगम पिल्लै उत्तम कवि हैं, सच्चे देशभक्त हैं। देशके लिए उन्होंने महान् त्याग किया और कारावासकी सजा भुगती। आपका चरित्र अति उज्ज्वल है। आप मित्रोंके प्रेम-पात्र हैं और छल प्रपञ्चसे अपरिचित हैं। आप धन या कीर्तिके लोभी नहीं हैं और आडम्बरसे घृणा करते हैं।"

इस कविवरका जीवन-चरित बहुत ही रोचक है। काव्यकलामें तो इस कविवरने बहुत ही अच्छा नाम पाया है चित्रकलामें भी य सिद्ध हस्त हैं। इनके सम्पर्क कथा ई भावपूर्ण हैं।

इनके पिताका नाम वेंकटराम पिल्लै था। वे दक्षिण आर्काट नामके जिले के निवासी थे। केवल तीसरी श्रेणी तककी शिक्षा पाकर बड़ी कठिनाईसे अपना जीवन-यापन करते थे। उस जिलेमें अकाल पड़ा तो उन्हें अपना गाँव छोड़कर सेलम नगर चला जाना पड़ा। वहाँ उन्हें सिपाहीका काम मिला। कुछ ही दिनोंमें हेड कान्स्टेबल बन गए। कुछ समय तक पुलिस इन्स्पेक्टरका काम भी किया था।

ईसवी सन् १८८८ के अक्तूबर की १९ तारीख को कविवरका जन्म हुआ। कहा जाता है कि रामेश्वरम् स्थित भगवान शंकरकी प्रार्थनाके फलस्वरूप

सङ्कल्पम

दक्षिण भारतका तिरुपति–बालाजी-धाम बड़ा प्रसिद्ध है। तमिल प्रदेशके प्रायः सभी परिवारोंमें इस धामके प्रति बड़ी श्रद्धा रहती है।

तमिल और केरल प्रदेशोंमें सौरमान वर्ष चलता है। जब सूर्य कन्या राशिमें रहता है तब वह मास तमिलमें "पुरट्टासि" कहलाता है। यह करीब-करीब भाद्रपद-आश्विनके महीनोंमें पड़ता है। इस महीनेके प्रत्येक शनिवारके दिन तिरुपति के भगवानकी विशेष पूजा होती है। पूजाका एक अंग यह है कि प्रति शनिवारको घरके बालक घर घर जाकर भिक्षा मांगते हैं। उस मासके अन्तिम शनिवारके दिन भिक्षामें प्राप्त सामग्रीसे ब्राह्मण–भोज कराया जाता है।

तमिल प्रदेशमें शैव और वैष्णव ये दो शाखाएं हैं। शैव लोग माथेपर विभूति लगाते हैं। वैष्णव लोग तिलक (जिसमें दो खड़ी सफेद लकीरोंके बीचमें एक लाल लकीर रहती है) लगाते हैं। यह तिलक "नामम" कहलाता है। प्रति शनिवारको भिक्षाके लिए निकलनेवाले शैव बालक भी "नामम" धारण करते हैं।

जब कवि रामलिंगम सिर्फ पांच छह वर्षके बालक थे तब वे भी उस मासके शनिवारके दिनोंमें भिक्षा मांगने "नामम" धारण करके जाया करते थे। एक शनिवारके दिन उनके पिता किसीसे कुछ बातें कर रहे थे। बालक रामलिंगम भिक्षाटनके बाद अपने घर आया। पिताको देखकर उसके मनमें आया कि कुछ तमाशा दिखाया जाय। वह आड़में खड़ा होकर "गोपाल गोविन्द" का नारा लगाने लगा। (उस नारेसे गृहिणियां समझ जाती हैं कि मामूली भिखारी नहीं किसी भले घरका ही व्यक्ति भिक्षाके लिए आया है।) दो तीन बार आवाज आयी तो पिताने कहा "जाओ बेटा! घरमें सब काममें लगे हैं।" उन्हें पता नहीं था कि अपने ही पुत्रको बेटा कहकर सम्बोधन कर रहे थे। इसी बीचमें रामलिंगमकी बहन एक पात्रमें चावल लिए आ पहुँची। अपने भाईको देखकर वह भी आश्चर्यमें पड़ गई। उसने पिताका ध्यान उस ओर आकर्षित किया। अपने पुत्रके मजाकसे वे बहुत प्रसन्न हुए। वे स्वयं शैव थे—पुत्रको लेकर घरके अन्दर गए। अपनी पत्नीसे कहा "नामम धारण करनेकी प्रथा तो तुम्हारे घर की है। यह क्या है रामलिंगमके माथेपर भी तुमने नामम लगा दिया।" पत्नीने जवाब दिया "मैं क्यों लगाने लगी। यह तो खुद आपके पुत्रकी करामात है।" यह सुनकर वेंकटराम पिल्लैने अपने पुत्रके माथेका वह तिलक मिटाकर उसके स्थानपर भस्म लगा दी। पर बालक रामलिंगम इस पर बहुत रोने लगा। अन्तमें पिताजीने बालकको वही तिलक लगा लेनेकी अनुमति दी।

## प्रारम्भिक-शिक्षा

कविकी शिक्षाका आरम्भ नामक्कल नामक नगरकी एक प्रारम्भिक पाठशालामें हुआ। बचपनसे ही उनका चित्रकलासे बड़ा प्रेम था। प्रारम्भिक कक्षाओंमें एक बार अध्यापक गणित सिखा रहे थे। कविवर चित्रमें लगे थे। उस

विषयमें उनकी अभिरुचि नहीं थी। इसलिए वे अध्यापक की पढ़ाई पर ध्यान न देकर अपनी पट्टी पर किसी नाटक कम्पनीके विज्ञापनकी नकल कर रहे थे। कुछ देर बाद जब अध्यापक छात्रोंकी पट्टियाँ जाँचने लगे तब रामलिंगमने अत्यन्त संकोचके साथ अपनी चित्र वाली पट्टी दिखाई। जब अध्यापकने जोर का तमाचा लगाया तभी उसको अपनी भूलका बोध हुआ। यद्यपि पढ़ाईपर ध्यान न देनेके कारण अध्यापकने अपने छात्रको दण्ड दिया तो भी छात्रकी चित्र बनानेकी कुशलतासे वे प्रसन्न भी हुए। वे अपने छात्रको चित्र बनानेके लिए प्रोत्साहन देने लगे।

बचपनमें चित्र बनानेकी कविकी यह आदत बहुत दिनों तक बनी रही। जब आप हाईस्कूलमें पढ़ते थे तब स्कूलके प्रधानाध्यापक ही गणित पढ़ाते थे। गणितकी ओर सदा ही रामलिंगमकी अभिरुचि बहुत कम रही। एक बार अध्यापक बोर्डपर गणित समझा रहे थे और इधर रामलिंगम अपनी कापीमें अध्यापकका व्यंग्य चित्र बना रहे थे। अध्यापकका ध्यान उस ओर गया तो वे बहुत रुष्ट हुए। उन्होंने रामलिंगम को कड़ी सजा दी। इसके फलस्वरूप कुछ समयके लिए कवि की यह प्रवृत्ति दब-सी गयी। पर कालेजमें सम्मिलित होनेके बाद यह प्रवृत्ति फिर जागृत हुई। एक बार प्रिंसिपलने छात्रोंको एक लेख लिखनेको कहा। रामलिंगम अपने लेखको जल्दी ही पूरा करके चित्र बनाने लग गये। अन्य सभी छात्र लेख लिखनेमें ही व्यस्त हुए थे। इस ओर जब प्रिंसिपलका ध्यान गया तो रामलिंगमके लेख और चित्र दोनोंसे वे बहुत प्रसन्न हुए। उन्होंने रामलिंगमको चित्रकला सम्बन्धी पुस्तक पुरस्कारके रूपमें दी।

### कलाप्रेमका दुष्परिणाम

इस चित्र सम्बन्धी आदतका एक भयंकर परिणाम भी निकला। कविका वेंकटवरदन नामक एक साथी था। उसके पिताका देहान्त हो गया था इसलिए वह कोयम्बतूरमें अपने मामाके यहाँ रहता था। कविवरकी पढ़ाई भी कोयम्बतूरमें ही हुई। दोनों एक ही विद्यालयमें पढ़ते थे। दोनोंमें घनी मित्रता हो गई। दोनों एक दूसरेके घर आया जाया करते थे। कविवर तो अपने मित्रके यहाँ प्रति दिन घण्टों रह जाते थे। वेंकट वरदनकी ममेरी बहन सीता नामकी लड़की बार बार कविवरसे मिला करती थी। तमिल प्रदेशकी लड़कियोंको जमीनपर आटेसे चित्र बनानेका बड़ा शौक है। इसके लिए विशेष अवसरोंपर चावलका आटा ही लिया जाता है पर प्रति-दिनके उपयोगमें चूनेकी बुकनी काम आती है। कविवरका चित्रकलासे विशेष प्रेम था। इसलिए सीता कविवरसे अनेक चित्र बनानेका अभ्यास करने लगी। इस कारणसे इन दोनोंमें घनिष्ठता बढ़ गई। एक दिन कविवर दूसरी मंजिलपर बैठ अपने मित्रकी प्रतीक्षा कर रहे थे। वह लड़की ऊपर गई और रामलिंगमको अकेला देखकर चुपकेसे उनकी दोनों आँखें उसने अपने हाथोंसे ढँक दीं। इतनेमें संयोगसे उस लड़कीकी माँ भी वहाँ आ पहुँची। अपनी लड़कीकी यह करतूत उसे बहुत बुरी लगी। उसने अपना

सारा गुस्सा कविवरपर उतारा और उनकी सारी पुस्तकें उठाकर बाहर फेंक दीं और उन्हें घरमें आनेसे मना कर दिया। वेंकट नरसम्मने बहुत समझाया। पर उस नौकीका क्रोध शान्त नहीं हुआ।

उस घटनाके बाद रामलिंगमको सीतासे मिलनेका कोई अवसर नहीं मिला। करीब पन्द्रह साल बीते। रामलिंगम प्रसिद्ध कवि बन गए। एक दिन तिरुचिनापल्लि स्टेशनपर वे किसी गाड़ीकी प्रतीक्षा कर रहे थे। अचानक उन्हें किसीने "राम लिंगम मामा" कहकर पुकारा। (तमिल प्रदेशमें अपरिचित बड़ोंको "मामा" कहकर पुकारनेकी रीति है।) रामलिंगम पहचान नहीं सके कि पुकारने वाली विधवा कौन है। विधवा ने अपना परिचय दिया कि वही सीता थी। उसके दो बच्चे थे। उसके अनुरोधपर कवि उसके घर गए, और दो दिन वहाँ रहकर अपने घर लौटे।

आजीविकाका प्रश्न

सन् १९०७ ई में कविवर मैट्रिक परीक्षामें उत्तीर्ण हुए और १९०८–१९०९ में तिरुचिनापल्लि शहरके एस पी जी कालेजमें एफ. ए की पढ़ाई पूरी की। सन् १९०९ में उनके कानमें दर्द होने लगा। चिकित्साके लिए वे मद्रास गए। इस चिकित्सामें उनके कानका दर्द तो दूर हुआ पर सुननेकी शक्ति क्षीण हो गई। इस कारणसे उन्हें पढ़ाई छोड़नी पड़ी। अब रामलिंगम नौजवान हो गए थे और घरपर बेकार बैठ रहना उनके लिए उचित नहीं था। उनके पिताकी बड़ी इच्छा थी कि उन्हें पुलिस विभागमें नौकरी मिले। इसके लिए उन्होंने बहुत प्रयत्न किया। पर रामलिंगमको यह काम पसन्द नहीं आया। वे चुपचाप घर छोड़कर चल गए। बड़ी कठिनाईके साथ उनके पिताने उनका पता लगाया। घर आनेके बाद पिता के अनुरोधसे उन्होंने स्थानीय तहसीलदारके कार्यालयमें गुमास्ताके पदपर काम करना शुरू किया। पर स्वतन्त्र प्रकृतिके इस नवयुवकके लिए सरकारी कार्यालयका बन्धनमय जीवन सह्य नहीं हुआ। कुछ ही दिनोंमें उन्होंने यह काम भी छोड़ दिया। कुछ दिनों तक वे स्थानीय प्रारम्भिक पाठशालाके अध्यापक बन रहे, पर वहाँ भी उनका मन प्रसन्न नहीं रहा।

कविने चित्र बनानेका अभ्यास जारी रखा। उसमें उन्होंने अच्छी उन्नति की। जब वे सरकारी कार्यालयमें काम करते थे तब भी अपना काम शीघ्र पूरा करके अन्य साथियोंके साथ चित्र बनाया करते थे। उनके भूतपूर्व एक अध्यापक जब अपनी सेवाओंसे अवकाश प्राप्तकर आए तब उनके छात्रों व साथियोंने उनका सम्मान करनेका निश्चय किया। उनका चित्र बनानेका काम कविवरको सौंपा गया। उन्होंने चित्र बनाया और उनका बनाया हुआ वह चित्र स्थानीय म्युनिसिपल मण्डपमें लगाया गया।

एक बार एक अंग्रेज अधिकारी उस मण्डपमें वह चित्र देखकर बहुत प्रभावित हुआ। चित्रकारका पता लगाकर उसने उन्हें अपने पास बुलाया और उनसे एक चित्र

बनानेका अनुरोध किया। उस अधिकारीका एक बच्चा था जिसका करीब चार महीने पूर्व देहान्त हो गया था। उस मृत बच्चेका एक फोटो था। अधिकारीकी इच्छा थी कि कविवर उस फोटोके आधारपर एक चित्र बनायें जिसमें वह बच्चा सजीव-सा दिखाई पड़े। उन्होंने पचास रुपएका पारिश्रमिक देनेका वादा किया। कविवरम चित्र बनाया। चित्रको देखकर अधिकारी बहुत प्रसन्न हुआ। उसने अपनी थैली खोल कर उसमें जितने रुपये थे वे सब रामलिंगमको दे दिए।

इस घटनाके बाद कविवरम चित्रकलाको ही अपनी आजीविकाका साधन बनाया।

## उत्तर भारतकी यात्रा

श्री पा. वे. माणिक्क नायकर नामक उच्च सरकारी पदाधिकारी कविवरके मित्र थे। सन् १९११ ई. में पंचम जार्ज महाराजका राज्याभिषेक महोत्सव दिल्लीमें मनाया गया था। अपने मित्र माणिक्क नायकरजीके प्रस्तावपर कविवरम प्रदर्शनीमें अपने चित्र भेजे और स्वयं भी उन चित्रोंके साथ दरबारमें गए। कविवरके चित्रोंमें एक चित्र था जिसमें यह दिखाया गया था कि बादशाह पंचम जार्ज गम्भीर मुद्रामें बैठे हुए थे और उनके सिरपर भारत-माता मुकुट रख रही थी। वह चित्र बहुत उत्तम माना गया। स्वयं बादशाहने उसकी बड़ी तारीफ की थी। इसपर कविको पुरस्कार तो मिला ही, साथ साथ उनकी कीर्ति भी बढ़ी और उनके चित्रोंकी माँग बहुत बढ़ी।

दिल्लीके समारोहके बाद श्री पिल्लैजीने अपने मित्रके साथ उत्तर-भारत भरका भ्रमण किया। सीमा प्रान्तमें पठानोंके द्वारा उन्हें कुछ कष्ट भी उठाना पड़ा। काशी, प्रयाग, गया आदि तीर्थोंमें जाकर उन्होंने विधिवत पूजा आदि कार्य किए।

## गीत-रचना

तमिल प्रदेशमें सदा ही नाटकको प्रोत्साहन मिलता आया है। नगरोंमें रंगमंचपर खेले जानेवाले नाटक तो हैं ही, लगभग गाँवोंमें भी बड़ी तैयारीके साथ नाटक खेला करते हैं। यह खेल करीब करीब रातभर हुआ करता है। यह अक्सर मैदानमें खेला जाता है। केवल पात्रोंका अभिनय रहता है, पर न रंगमंच रहता है और न परदा। मैंने एक नाटक देखा जिसमें भीम और जरासन्धकी लड़ाई थी। कभी भीम जरासन्धका पीछा करता करता करीब सौ दो सौ गज आगे बढ़ जाता और सारा दर्शक-वृन्द उसके-साथ-साथ आगे बढ़ता। उतनी दूर जानेके बाद जब जरासन्ध कुछ प्रबल होता तब वह भीमका पीछा करने लगता और दर्शक वृन्द फिर उनके साथ-साथ चलते। यथा स्थान पहुँचनेपर फिर नाटककी कथा आगे बढ़ती।

श्रीरामलिंगम पिल्लै हास्य-सम्वाद नाटकके बड़े प्रेमी थे। तमिल देशमें अनेक सुन्दर नाटक अभिनीत हो गए हैं। इनमें सिद्धाप्पा नामक एक अभिनेता बहुत

उन्होंने तिरुचिरापल्लीमें एक राजनैतिक सम्मेलन कराया जिसमें श्रीमती बसन्टका प्रभावोत्पादक भाषण हुआ। उस सम्मेलनमें एक प्रदर्शिनीका भी प्रबन्ध किया गया था। उसमें कविवरके चित्र प्रदर्शित हुए। इन चित्रोंकी बड़ी प्रशंसा हुई। स्वयं श्रीमती बसन्टने कुछ चित्र खरीद लिए।

## गान्धी-भक्ति

काशी विश्वविद्यालयके प्रारम्भिक समारोहके अवसरपर गान्धीजीने राजा महाराजाओंके फिजूलखर्चीका खण्डन करते हुए एक भाषण दिया था। इसका प्रभाव कवि श्री रामलिंगम पर पड़ा। उनका दृढ़ विश्वास हो गया कि यह स्पष्ट वक्ता ही भारतका उद्धार कर सकता है। तबसे आप गान्धीजीके भक्त बन गए। गान्धीजीके विचारोंका प्रचार करने लगे। सत्याग्रह आन्दोलनमें आपने एक वर्षका कारावास भी भोगा है।

## राजकवि

स्वतन्त्रताके पूर्व हमारे देशमें अनेक धनी जमींदार, राजा और महाराजा थे जो कलाकारोंका आदर करते थे। इन राजा-महाराजाओंका समर्थन संगीत साहित्य आदि कलाओंकी उन्नतिका साधन बना हुआ था। पर स्वतन्त्रताके बाद जब राजा महाराजाओंका अस्तित्व ही जब नहीं रह गया तब सरकारने ही कला और कलाकारों को प्रोत्साहन देनेका भार अपने ऊपर ले लिया। मद्रासकी सरकारने राज-कवि नियुक्त करनेका निश्चय किया। उन दिनों मद्रास राज्यके अन्तर्गत तमिल तेलुगु कन्नड़ और मलयालम भाषा-भाषी लोग थे। सरकारने चारों भाषाओंके राज-कवि नियुक्त किए। श्री रामलिंगम पिल्लै तमिल भाषाके राज-कवि नियुक्त किए गए।

इस समय कविजी मद्रासकी लेजिस्लेटिव कौंसिलके सदस्य हैं।

## राजाजीकी सम्मति

कवि रामलिंगम पिल्लैकी कविताओंकी विशेषता यह है कि वे अत्यन्त सरल और साथ साथ अत्यधिक प्रभावोत्पादक हैं। उनकी कविताओंको सुनकर 'नमक सत्याग्रह' के दिनोंमें राजाजीने कहा था "मुझे बड़ी चिन्ता थी कि इस समय कवि भारती नहीं रहे। पर यह कमी आपने (कवि पिल्लैने) दूर कर दी।"

## भारतीकी सम्मति

श्री पिल्लै एक बार कवि सुब्रह्मण्य भारतीसे मिलने गए। उन दिनों श्री पिल्लैकी कीर्ति बढ़ी नहीं थी। भारतीने कहा कि वे कोई गीत सुनायें। श्री पिल्लैने एक छन्द सुनाया। यह नाटकीय मंचपर गानेके लिए रचा गया था। इसमें श्री रामचन्द्रके वनवासके समयका वर्णन था। उसका पहला चरण यह है

तम्मरशें पिरर आळा विड्डु विङ्ङ्
ताम अर्वाय कै कट्टि निग वैयम।

[अर्थात् 'अपना राज्य अन्योंको दे कर स्वयं नग्न होकर रहनेकी शोभा।"]

*यह पहला चरण सुनते ही भारती बोल उठे "क्या कहा 'अपना राज्य अन्योंको देकर स्वयं नग्न होकर रहनेकी शोभा" वाह! वाह! हमारे देशकी अबकी स्थितिका कितना सुन्दर चित्रण है! तुम निस्सन्देह प्रतिभा शाली हो। तुम्हारी कविताएँ अवश्य कालप्रिय बनेंगी।*

## कविका व्यक्तित्व

*श्री रामलिंगम पिल्लै अत्यन्त नम्र स्वभावके हैं। अहंभाव तो उनमें* नाम मात्रके लिए भी नहीं है। उनकी दृष्टिमें सब मनुष्य समान हैं। न कोई किसीसे बड़ा है न कोई छोटा। इस समभावका बीजारोपण उनके बचपनमें ही हुआ था। कविवरकी माता वैष्णव परिवारकी थी और पिता शैव परिवारके थे। इस कारणसे कविके मनमें दोनोंमें समताका भाव जागृत हुआ।

## मुसलिम परिवारसे मेल

कवि जिस समय तीन चार सालके बच्चे थे तब उनकी माता सर्किल इंस्पेक्टर (दारोगा) के घर जाया करतीं थी। दारोगा मुस्लिम थे और उनकी पत्नीसे कविकी माँ बार-बार मिला करतीं थीं। तब अपने बच्चेको भी साथ ले जाया करतीं थीं। उस मुस्लिम महिलाका उस बच्चेसे बड़ा प्रेम हो गया। वह उसको बचपनसे वहीं खिलाया-पिलाया और सुलाया करती थीं। यहाँ तक कि जब वह बच्चा अठारह वर्षका नौजवान बन गया तब भी बिना किसी रोक-टोकके उस परिवारमें जाया करता था—वो मानो उस परिवारका ही अंग बन गया। आजकल भी दक्षिण भारतके मुस्लिम परिवारोंमें पर्दा प्रचलित है। उन दिनों तो कड़ाईसे पर्दा प्रथाका पालन होता था। इस अनुभवका ही परिणाम है कि कविको सर्व धर्म समानत्वका सिद्धान्त प्यारा हुआ।

कविका "एन कदै" (मेरी कथा) नामक आत्म-चरित उनकी एक उत्कृष्ट रचना है। इनकी गद्य रचनाएँ भी कम नहीं हैं। "मलैक्कळ्ळन" (पहाड़ी डाकू) और "अवुदायुद अर्पुदम" (प्रभुकी करामात) इनके उपन्यास हैं। "अवनुम अवळुम" वह (पुरुष) और वह (स्त्री) नामक कविता की कथा वस्तु अत्यन्त रोचक है। इनकी "तिरुक्कुरळ पुदु उरै" नामक तिरुक्कुरळकी टीका अत्यन्त लोक प्रिय है। "तमिलन इदयम" (तमिल-वालेका हृदय) "सगोलि (शंख ध्वनि) "कवितांजलि" "गांधि अंजलि" "तमिष तेन" (तामिल-मधु) आदि कविताएँ अत्युत्तम अर्थोंकी हैं।

इनकी कविताएँ स्वभावतः ही गानात्मक हैं। इसी कारण जनता इनको आसानीसे अपनाती है। संगीतके कारण साहित्यिक महत्त्वका—अर्थ पुष्टिका कोई लोप नहीं होता।

तमिऴन एन्रोर इनमुण्डु
तनिये अवर्क्कोरु गुणमुण्डु।
अमिऴ्दम अवनुडै वऴियागुम
अन्बे अवनुडै मोऴियागुम॥

"तमिऴ जाति नामक एक समूह है—उसका एक विशिष्ट गुण है। उसका मार्ग अमृतमय है। प्रेम ही उसकी वाणी है।

उनमें उत्साह पैदा करनेकी अपार शक्ति है —

तमिऴनेन्रु सोल्लडा
तलै निमिर्न्दु निल्लडा

[ कहो मैं तमिऴियन हूँ। अपना सिर ऊँचा किए खड़े रहो।"]

इसमें सन्देह नहीं कि कविवर्य कवियोंने तमिल प्रदेशके लोगोंको—विशेष रूपसे छात्रोंको—बहुत प्रभावित किया है।

कविके मनोभावको समझनेके लिये उनका एक पद यहाँ उद्धृत करना अनुचित नहीं होगा।

इसमें गांधीजीके विषयमें कवि स्वयं कहता है—

कुत्तीट्टि ओरु पुरत्तिल कुरुवेन्नुम
कोडारि ओरु पुरत्ती पिळक्कट्टेनुम।
रत्तम वरत्तडियाल रत्त मुम्बारित्तु
नाल पुरमुम नकर नरेत्तु नसिम लिरुव॥
सत्तनैयुम नान पोरुत्ते अहिंसै कात्तुम
सर्वर्गळुम अन्बोल सकलरुक्कोलिक।
ओतु मुहम मलर्न्दुसिरित्त सिरित्तिरुन्तुम
उसिर तुरक्काल मुत्ते एन उयर्न्द आसै॥

[एक ओर तो मुझपर भाला चोट पहुँचाता रहे, दूसरी ओर मेरे शरीरको कुल्हाड़ी तोड़ती रहे, चारों ओरसे गालियाँ सुनाते हुए लोग इतनी लात मारें और लाठीका ऐसा प्रयोग करें कि मेरे शरीरसे खून निकल पड़े। इन सबको सहकर मैं हँसता हुआ अहिंसाका पालन करूँ और सबको ऐसे ही करनेका उपदेश देकर मुख प्रसन्न रखूँ। ओठोंपर हँसी लाऊँ और मृत्युको प्राप्त करूँ—यही मेरी सबसे बड़ी इच्छा है।]

• • •

## १ सूरियन वरुवदु याराले ?

सूरियन वरुवदु याराले ?
      चन्दिरन तिरिवदुम याराले ?
कारिरुळ वानिल मिन्मिनि पोल
      कण्णिर पडुवना अव एन्न ?
पेरिडि मिन्नल एदानाले ?
      पॆरु मळै पॆय्वदु एवराले ?
यारिवॆल्लाम अधिकारी ?
      अदै नाम एण्णिड वेण्डावो ?  ।।१।।

तण्णीर विपुल्लवुम विर्र यिनी
      तरैयिल मुळैत्तिडुम पुल एदु ?
मण्णिल पोट्टु विर्र योन्ड
      मरम्बोडि यावदु याराले ?
कण्णिल तेरिया शिशुवै एल्लाम
      करुविल वळर्प्पदु यार वेले ?
एण्णि पार्तिल इवैयॆल्लाम
      एदो ओर विन्दै इरुक्कुमन्रो ?  ।।२।।

एत्तनै मिरुगम ! एत्तनै मीन !
      एत्तनै अळगिय परप्पना पार !
एत्तनै पूच्चिगळ पुळु वगैगळ !
      एण्णत्तोलैया चेडि कोडिगळ !
एत्तनै निरंगळ उरुवंगळ !
      एत्तना वट्टुम एण्णुंगाल
अत्तनैयुम तर ओरु कर्तन
      यारो एङ्गो इरुप्पदु मेय ।।३।।

## १ सूर्य आता किससे है ?

सूर्य किससे (प्रेरित होकर) आता है? चन्द्र किससे आता है? घोर अन्धकार पूर्ण आकाशमें जुगनू जैसे दिखाई पड़नेवाले क्या हैं? भयंकर बिजलीका चमकना और गरजना किसके कारण होते हैं? वर्षा किसके कारण होती है? इन सबका मूल कर्ता कौन है? क्या इस बातपर हमें सोचना नहीं है? ॥१॥

ज्यों ही पानी पड़ता है त्यों ही जमीनसे बिना बीजके भी घास उगने लगती है—यह किसके कारण होता है? मिट्टीमें जो एक बीज बोएँ तो वह पेड़ या पौधेके रूपमें किसके कारण परिणत होता है? दृष्टिगोचर न होनेवाले शिशुओंका गर्भमें पालन करनेवाला कौन है? अगर सोचो तो क्या यह नहीं विदित होता कि इन सबका एक मूल कारण है? ॥२॥

कितने जानवर हैं! कितनी मछलियाँ हैं? कितने रेंगनेवाले जीव और कितने उड़नेवाले जीव हैं? कितने कीड़े-मकोड़े हैं? असंख्य पेड़-पौधे और लताएँ हैं। कितने रंग और कितने रूप हैं? इन सब पर विचार करो तो विदित हो जाएगा कि इन सबका जन्मदाता एवं कर्ता अवश्य कोई होगा ॥३॥

कुछ लोग उसको 'अल्ला' कहते हैं कुछ लोग हर या हरि कहते हैं। कुछ लोग उसको परम मण्डल वासी समर्थ पिता कहते हैं। कुछ लोग कहते हैं कि वह अकथनीय निर्वाण है। अनेक लोग इन रीतियोंसे जिसका वर्णन करते हैं वह कोई तो अवश्य ही है ।।४।।

उस परम तत्वका स्मरण कर हम सब प्रेम-पूर्वक रहें। कोई उसे चाहे जैसे माने—हमें इससे क्या मतलब? बिना पर-निन्दा किए, मनसे भी अन्योंकी बुराई किए बिना हम उसकी वन्दना करें और सुख-पूर्वक रहें ।।५।।

---

## २ तमियरिन पेरुमै

तमिया उनविकु सरणम वापृतु
      वरणिक्कोस्लाम वधि काट्टा ।
ममुवाम एन मोपि ,  मर मे एन वधि
      मन्नो उयर निर्के ' एन्न वोसुम् ॥१॥

अणमुम वणमुम गामणमुम वोह्मुम
      तपत्तु क्षेपित्तु तमिय नाट्टिल ।
पैयण मुपुवुम वर्णगिरुम गुणगळै
      वापृमवर उमुड मुखोर्गळ ॥२॥

एगो पिरम्ववर मुह्र पेरुमैये
      एत्तिप्पणिन्नवर तमिय माट्टार ।
ईमे मगे एन्न पुरपुगळै
      एन्नम पिरित्तिमर तमिय माट्टार ॥३॥

एनु तमियारलर एन्न कारमताल
      रमपृनु मिवुवविलै तमिय माट्टार ।
पेशुम तमिपकळ फिक्स्तुवै पोरु म
      पेस्सैपुवैय वर्गळ पाला पेर्गळ ॥४॥

महूमवु पिरम्वु मस्रोव वेलाम मवार
      महिमै पिळैपुमिम्ब तमिय माट्टिल ।
महमगिपम्वु पिनम मामूर आप्पवमै
      मारार तोपुगिरार अरियायो ?  ॥५॥

## २. तमिल भाषा-भाषीकी महिमा

हे तमिल भाई ! 'अमृत भरी भाषा है, धर्म भरा मार्ग है और प्रेम मेरा जीवन लक्ष्य है' कहकर सारे संसारको मार्ग दिखानेका तुम्हें यह अवसर मिला है ॥१॥

शैव और वैष्णव, श्रमण (जैन) और बौद्ध धर्म तमिल प्रदेशमें पनपे। तुम्हारे पूर्वज उन उत्तम गुणोंसे युक्त जीवन बिताते थे जिनका सारा संसार कद्र करता है ॥२॥

जो बुद्ध न जाने कहाँ पैदा हुए उनको आदरके साथ तमिल प्रदेशने माना। तमिल भाषावालोंने कभी यहाँ-वहाँका अन्तर नहीं माना ॥३॥

ईसा मसीह तमिल प्रदेशके नहीं, इस कारणसे तमिल लोगोंने उनकी उपेक्षा नहीं की। तमिल भाषा भाषियोंमें ईसाको माननेवाले अनेक हैं ॥४॥

मुहम्मद साहबका जन्म तो किसी अन्य देशमें हुआ, उनकी बड़ाई होती है तमिल प्रदेशमें। क्या तुम नहीं जानते कि नागूरके भगवानकी प्रफुल्ल मन होकर प्रतिदिन कौन आराधना करते हैं ?* ॥५॥

---

* तमिल प्रदेशके तंजौर जिलेमें नागूर नामक नगरमें एक मसजिद है जहाँ हिन्दू और कुछ ईसाई लोग भी बड़ी श्रद्धाके साथ जाया करते हैं।

उलगिन मक मेलाम ओम्बोर कालत्तिल
मोडि पुगुन्दविन्द तमिय नाट्टिल ।
कलहम शिरुमिन्रि कट्टि यणत्तवर्
नाडु बळत्तगळ तमिय नाट्टार ॥६॥

तमुमिर मोप्पिनुम पिरर कोर्ळ अञ्चिडुम
वमम बळर्तगळ तमिय नाट्टार ।
मसुयिर यावयुम तनुयिर एग्विडल
मनि किडम्कुगन तमिय मोयिये ॥७॥

कोल्ला विरतमे मस्तार बयियेन्ड
कूरि मडम्व कुगम कुल्लामुत्तोर ।
एल्ला विरतितुम एवत्म मविसिडुम
एड्ड मुडमकुन इल्लरा माम ॥८॥

उलमम मुपुत्तुम कलहम उमु पार
उन पेकम कडमैगळ पल उम्पु ।
विलगुम पडि शोमुम बेरि कोष्व पेष्वोल्लाम
विळमक वियित्तेपुवाम् तमिया ॥९॥

इम्बिय ताय ममम मोन्नु किळमकैयिल
इन मुरै पेशुगिन्दार ! इयिवागुम ।
अन्यपेरियवळिन अडिमै विळगरुतुम
अन्य मिगै नियत्तक्किमलाम ॥१०॥

तमिपणल कायग मल तमिय मोयि बळर्न्मे
तोगिडुम इम्बियसाय तवमपसित्त
कुमिपुम मुरैमुमेमनकूडि ममिवरेलाम
कोण्डिकुल विमुत्तोम कुमस्यत्तिल ॥११॥

---

संसारके सब धर्म समय समयपर आकर तमिल प्रदेशमें समा गए। तमिल भाषा भाषियोंने किसी प्रकारके झगड़ेके बिना उन्हें गले लगाकर अपनाया ॥६॥

तमिल देशवालोंने ऐसे धर्मका पालन किया जिसमें अपनी जान चाहे दे देनी पड़े पर पर-हत्यासे दूर रहना पड़ता था। तुम्हारी तमिल भाषा ही है जिसमें यह उपदेश बार-बार मिलता है कि तुम्हारे ही प्राणके समान सभी जीवोंके प्राण हैं ॥७॥

तुम्हारे पूर्वज मानते थे कि न मारनेका व्रत ही सज्जनोंके योग्य है। तुम्हारा गृहस्थ धर्म ऐसा है कि सब लोग सब तरहसे उसकी प्रशंसा करते हैं ॥८॥

दुनिया भरमें झगड़ा फसाद बढ़ रहा है। तुम्हारे महान् कर्तव्य कई हैं। हे तमिल भाई! लोगोंको अलग-अलग करनेवाली (लोगोंमें फूट डालनेवाली) उत्तेजक बातोंको रोकनेका प्रयत्न करो ॥९॥

भारतमाताका मन तो दुखी है और हम जाति-भेदकी बातें करें—यह तो बुरा है। उस आदरणीय माताकी दासताकी बेड़ियोंको काटकर संसार भरमें प्रेम भाव स्थापित करो ॥१०॥

तमिल प्रदेशकी जय हो। तमिल भाषाकी वृद्धि हो। हमें धारण करनेवाली भारतमाताका तप सफल हो। बुदबुद और फनके समान इस संसारके सभी मनुष्य हिल मिलकर रहें ॥११॥

---

कोल्लामे पोय्यामे इरप्पुम दोर्म
　　ककूद् रवे मेय भाम गुणमाम एन्न
मल्लणमे अरम वळर्त तमिय माडोम्रे
　　मानिलत्तिल अमैवि मिक्क माडाम एन्नम।
वल्लाण्मै ममवतुयरा वायम्नु वेग
　　वळ्ळुवने मरुवडियुम यग्दाम् एन्न।
चोल्लाले पुगयचोल्ला वरुणे चोति
　　मुरून ऐंगळ गाँदि महान मामम वायगा ।।४।।

अप्पु गुण्डु विदैगळुम अपुमा वोल्ला
　　अप्पासुवकप्पाळाम अरिवाय मिकुम।
इप्पयङ्कु पेरुंगवने एस्साम वस्ला
　　इरैवनेये मूच्चाग इयुत्तु पेसि।
तुण कोण्डु अवनगळै तोडर्न्द पाँदि
　　तूयवने इम्मियत्ताय चोत्ति मायुम।
अन कम्बु मद वैरियै अडविक तेस्स
　　अवम वयिये मक्कळुक्कु अमैवल वेण्डुम ।।५।।

शान्त वयि उलगमेल्लाम पोट्र वेण्डुम
　　सत्तियत्त अरियणैयिल एट्र वेण्डुम।
मामरक्कुळ पोरवैरिगळ मरैय वेण्डुम
　　मक्कळिडम अन्बरंगळ निरैय वेण्डुम।
सोर्न्दुवरुम एयै एस्साम सुगिक्क वेण्डुम
　　सुवर्गळे अरणाइपि वयिक्क वेण्डुम।
गाँदि महान तिय नामम वाया वेण्डुम
　　कडवुळेय पेरुकरुणे काक्क वेण्डुम ।।६।।

———

इस ससारमें तमिल देश ही वह शान्ति पूर्ण प्रदेश है जो इस तत्त्वपर आधारित धर्मका पालन करता आया कि न मारना और असत्य न बोलना नामक दो गुणोंका सयोग ही सत्य ज्ञानका मार्ग है। हममें सदाचार लानेके लिए ही जो हुए थे ऐसे वल्लुवर ( प्रसिद्ध तमिल सन्त कवि ) ही फिरसे उत्पन्न हुए हों—ऐसे वचनोंसे अवर्णनीय करुणाकी ज्योति पवित्र गांधीजीकी जय हो ।।४।।

अणुवमकी भी विद्या जिसके पास पहुँच नहीं सकती जो परे-से-परे ज्ञानमय है और जो असमान अपार करुणा-मूर्ति है उस सर्व समर्थ परमात्माको अपनी साँस बनाकर बोलनेवाले उसीका सहारा लेने वाले और उसकी कृपा प्राप्त पवित्र गांधी ही भारतकी ज्योति है। बाँधनेका मर्म जानकर धार्मिक द्वेषको बाँधन ( वशमें रखने ) के लिए उन्हीं गांधीका मार्ग अपनाना लोगोंके लिए आवश्यक है ।।५।।

गांधी मार्गका सारा ससार आदर करे। सत्यको सिंहासनारूढ़ करें। मनुष्योंके बीचस लड़ाई दूर हो जाए। लोगोंमें प्रेम और धर्म बढ़े। दीन-दरिद्र सुखी हों। पवित्र लोग ही राज्य शासन करें। महान् गांधीके पवित्र नामकी जय हो। करुणामय भगवान सबकी रक्षा करें ।।६।।

———

## ४ बिना तलवार या रक्तके

[यह कविता उस समय रची गई थी जब 'नमक सत्याग्रह' का आरम्भ हो रहा था। इस कवितान आर्योंमें उत्साह पैदा किया और घर-घर-इस कविताका प्रचार होने लगा था।]

खड्गरहित और रक्तरहित एक युद्ध आ रहा है। सत्यकी नित्यतापर विश्वास करने वाले सब लोग उसमें सम्मिलित हों ॥१॥

(लुक-छिपकर) पास पहुँचकर गोली चलाने और प्राण हरण करनेका यहाँ कोई काम नहीं। यह अभूतपूर्व एक नया ही युद्ध है ॥२॥

इसमें न घोड़ा है न हाथी है। किसीको मारनेकी इच्छा नहीं है। यहाँ कोई विरोधी नहीं है। प्रहार करनेकी कोई इच्छा नहीं है ॥३॥

यहाँ कोप नहीं है ताप नहीं है शाप दिया नहीं है। पाप युक्त कोई काम करनेकी इच्छा नहीं है ॥४॥

ऐसा युद्ध न कभी देखा न सुना। हमारा पूर्व-कृत पुण्य सफल हुआ कि हमें यह देखनेका अवसर मिला ॥५॥

गांधी नामक शान्त मूर्तिने (अनेक मार्गोंमें) चुनकर हमें यह मार्ग दिखाया है। मनुष्यकी बुराईको नष्ट करनेके लिए सृष्ट यह दैवी मार्ग है ॥६॥

---

## ६ मक्कट चेल्वम

पेट्रिडुम शेल्वत्तेल्लाम
    पेरियदु मक्कट चेल्वम ।
उट्रिडुम इन्बत्तेल्लाम ।
    उयन्ददु मक्कळिन्बम ।।
मट्रैये उलगिलेन्द
    मनिदनुम मडवरोणावु ।
शाट्रैये मदिप्पु नामुम
    सरियरा नडप्पो मागा ।।१।।

शिरन्दिडुम इन्बमाना
    शिशुवदु ममदकु वन्दु ।
पिरन्दिदु मुडुम पिन्नुम
    नाम नेम्मुम पिर्यगळाले ।
अरम्बन कुपन्द इन्बम
    अनुबविप्पदकु मुन्नाल ।
इरन्दिडुम अबनेप्पोला
    इस्पोल तुन्बमुण्डो ।।२।।

उदविमिर्गुरैत्त वेन्दम
    उडल मिग मेलिन्द वेन्दम ।
मरियिनिगुरैन्द वेन्दम
    अयगिन इयम्बवेन्दम ।।
पिरविमिल कुरगळेल्लाम
    पेतुवर कुड्डत्ताले
कादविमिल अमन्द वस्तार
    कवलुळिन कुट्रमुण्डो ? ।।३।।

## ४ सन्तान भाग्य

प्राप्य सभी सम्पदाओंमें सन्तानकी सम्पत्ति सर्व श्रेष्ठ है। प्राप्य सभी सुखोंमें पुत्र-सुख उत्तम है। इस बातका कोई किसी तरहसे खण्डन नहीं कर सकता। हम भी इसको मानकर उचित जीवन बितायें ॥१॥

उत्तम सुख देनेवाला शिशु हमारे यहाँ जन्म प्राप्त करनेके पूर्व ही या पैदा होनेके बाद हमारी ही त्रुटियोंसे हमारे वात्सल्य-सुख पानेके पहले ही मर जाता है—इससे बढ़कर दुखकी कौन सी बात हो सकती है ॥२॥

आकारका छोटा है, तन बड़ा दुबला है, बुद्धिकी कमी है, सौन्दर्यकी हानि आदि जो जन्म जात कमियाँ हैं वे माँ-बापकी त्रुटिसे ही गर्भमें ही शिशुमें आ जाती हैं। इन कमियोंमें भगवानका कोई दोष नहीं है ॥३॥

विवि विलवकरिंचु वापुनु
विमसमै ममतुळेल्वि ।
मविवियमै बोषु गुरु
मार्गसिस निन्द मामुम ।।
पुवलबरे वेद्_ मद्_म
बुद्वियाय वळमों मामाल ।
इवमुरा बन्व मवकळ
इळमयिल इरप्पुवुडो ? ।।४।।

विवितमै पोद्दि तूवुम
विळे निलम पयु पात्तु ।
मुद्दिवुम मिक्का वासें
पुवलिडा वेलि मुद्दि ।।
पत्तियिर्कोत्तु पम्म
पयिरदु सॅपुवुविह्वाल ।
पोतैयाय सोगैयाग
तोम्हमो पोसेल पोल्वम ।।५।।

विधि-निषेधका ज्ञान पाकर तदनुसार जीवन चलाए परम-पवित्र भगवानका ध्यान करके सद्बुद्धिसे शुद्धाचरण करे और सन्तान प्राप्तकर बुद्धि पूर्वक उसका पालन करे तो सुख देनेवाले शिशु अल्पायुमें क्यों मरेंगे ? ॥४॥

जहाँ बीज बोना है उस जमीनको ठीक-ठाक कर जानवर चर न जाएँ, इस उद्देश्यसे चारों ओर घेरा डालकर यदि श्रद्धापूर्वक खेती की जाए तो सस्य खराब क्यों होगा ? ॥५॥

---

## एक दया

देवांश-युक्त मानव बुराइयोंमें फँसकर दुखी क्यों है? हाथमें हत्याके हथियार लिये आँखोंमें मदा रखता है। धूपमें तड़पनेवाले कीड़के समान तड़पता है और वदनापूर्ण व्यथित-मन रहता है। संसारके सभी मनुष्य जीवनके सुखसे वञ्चित हैं॥१॥

कहते हैं कि प्रेमका प्रदर्शन करनेके लिए ही मानव-जन्मकी सृष्टि हुई। आजके सभी विज्ञ इस विस्तारमें डूबे हैं कि (अनजान मनुष्य) बुराईमें ही अपनी सारी बुद्धि लगाकर आत्मियोंको मारते और गाँवोंको जलाते फिरते हैं—फिर भी कोई सुख नहीं पाते। स्वयं ही क्यों भाइयोंको मारते हैं? क्या इसकी कोई दवा (इसको दूर करनेका उपाय) नहीं है? ॥२॥

लोग प्रेमालाप करना भूल गए हैं। उनमें हिल मिलकर रहनेकी रीति नहीं रही। एक दूसरेसे डरते हुए अलग-अलग रहते हैं। आकाश देखते हुए (निराश होकर) छिपनेका यत्न करते हैं। न उनमें निष्कपट बल है न उसे मैदानमें उतरनेका साहस। निरीह बच्चोंको और स्त्रियों को मारते हैं। इस घोर-कर्मको समर कहते हैं॥३॥

माळुक्कुवाळाम विस्सुक्कु विस्साम
वर्गीमिक्क मायुक्म तीर्मिडिक मस्साम ।
माळुक्के आळ मिग्ग मेवक्कु मेराम
आण्मेयुम माद्सुम योयक्कु पोराम ॥
माळुक्कु माळवक्कु मळिळक्क वमिल
मरिपोलुम कुरि सेयुम वळ्ळर्गळोप्प् ।
पाळुक्कु वाय वेक्कुम वालरै कोस्वार
पाक्तै नामरीकम्मेन कोसवार ॥४॥

पुन्निरा विद्पळ वेण्डु वद्रोम
एम्मेसमोपला पुवुमेंगळ वेद्रोम ।
वन्निरन सेव्वाय मध्यत्तोवुम
समधि पेशा वयिगळै लेवम ॥
अवमिस्कापसा आक्तिगळ चद्ःम
मडि तडि शाल्वैये विद्दिड मद्ःम ।
तन्निरम ओाम्ब पविलितम्म ऐमो
वरमियिल मक्कळ तविप्पु पोस्वो ॥५॥

इतमै तीमैक्कुम एद् मस्नु
इम्मिय कामिगळ काव मस्नु ।
उत्तमर याक्म उवक्कुम मस्नु
उलगत्तिल पुम्मस ओपिक्कुम मस्नु ॥
सत्तियम सास्तम इरप्पु वारक्के
समनिडे अन्वेमुम तेनिल कुर्वेगु ।
पत्तियम वेपुव मिग प्योडुम उप्पाक
पापक्कुळ वेवक्कुम पोरिलै कप्पाय ॥६॥

---

इनके औजार भी कैसे हैं—तलवार-तीर जैसे। अगर ये अस्त्र न रहें तो मल्ल-युद्ध हो जाए। एक मनुष्य दूसरसे भिड़ जाए—पौरुष प्रकट करे—इसका नाम है समर'। दिन प्रति दिन आधी रातमें छुपी छिपी घात लगानेवाली लोमड़ी जैसे दूध (पीने) के लिए मुँह लगानेवाले शिशुओंकी हत्याको सभ्यता कहते हैं ॥४॥

हमन कितने ही यन्त्रोंकी विद्या खूब पढ़ी कितनी ही नूतनताएँ पाई। ऐसी अनन्त शक्ति पाई कि चन्द्र और मंगल ग्रहोंसे बातें कर सकें। इतनी शक्ति पाकर भी हम मारपीटको छोड़ देनेका कोई मर्म सीख नहीं सके। दुनियाके सभी दुखी हैं—यह क्या झूठ है? ॥५॥

इन सब बुराइयोंकी एक दवा है। उस दवाका पता लगाया——भारतीय ज्ञानियोंने। इस दवाकी बड़े बड़े लोग प्रशंसा करते हैं। यह दवा दुनियाके दुखोंको दूर कर देगी। सत्य और शान्ति नामक दो औषधियोंका सम भाग लेकर प्रेम नामक शहदमें घोलो, परमेश्वरका स्मरण नामक पथ्यका पालन करो। इसका सेवन करनेपर देखो लड़ाई नामको भी नहीं रहेगी ॥६॥

———

## ८ किळियुम पथियम

आदि मुतमिरत्त किळिये अईय बयि तेड़ु ।
मादन तिरुवडिये किळिये माडि नयम पाड़ु ॥१॥

इन्द पेद मिरुलिल किळिये इव्वे पडि परक्क ।
सोन्बम उमाविरुमैयो किळिये दोस्कडि वाय तिरदु ॥२॥

काट्टिनिले पिरम्बाय किळिये काड़ेमबे परम्बाय ।
दूट्टिनिले किडक्क किळिये कूसमैयो उमक्कु ॥३॥

तग मणि कूण्डिल किळिये तणि इरुम्बाकुम ।
अगुबुवमिरत्तिन किळिये आमवनेयुमरक्कु ॥४॥

सोन्व मेस्लाम मरन्दु किळिये शुद्धमेस्लाम मरन्दु ।
इम्मवम्पदि इरुक्क किळिये इव्वे कोण्डायो नी ॥५॥

पच्च मरनिळले मेल किळिये पाडुरत्त नी इयम्बाय ।
इव्वे उयिर मेले किळिये इमुम एवर्कागा ?॥६॥

मोडि इरे तेडि किळिये उण्डु नी मरम्बाय ।
माडि पिरर तोडुक्क किळिये नाणमिग्गिप्पुगिरताय ॥७॥

काट्ट_ पया बगोय किळिये काणुवल नी मरम्बाय ।
पोट्टुवे उपिडरवल किळिये बुद्दि मतिपृग्बाये ॥८॥

सोन्व मोंयि मरम्बाय किळिये सोमडु दोस्डु गिग्राय ।
इन्द विवम बापुम किळिये इम्बमुगस्केडु ? ॥९॥

## ८ तोता और तरीका

[ इस कविताके हर चरणमें किळिये शब्द आता है—जिसका अर्थ है "हे तोते!" तमिल भाषामें तोतेको स्त्री माना जाता है। ]

हे तोते! अपनी पूर्व स्वतन्त्रताको पानेका मार्ग निकालो। परमेश्वरके चरणका आश्रय लेकर जयगीत गाओ ॥१॥

इस विशाल पृथ्वीपर मनमाने उड़नेका क्या तुम्हें अधिकार नहीं है? कहो तो ॥२॥

वनमें पैदा होकर तुम हवाके समान (निर्बाध होकर) उड़ते थे। पिंजड़ेमें बन्द रहते क्या तुम्हें संकोच नहीं होता? ॥३॥

रत्न जड़ित सोनेके पिंजरेमें रहो तो भी वहाँ स्वतन्त्रताका आनन्द कहाँ? ॥४॥

अपनोंको भूल करके परिवारका त्याग करके यों रहनेकी क्या तुम्हारी इच्छा है? ॥५॥

हरे पेड़ पर बैठे-बैठे गीत गाना तुम्हारे लिए अब साध्य नहीं है। अब अपनी जान पर ममता किस कामकी? ॥६॥

दौड़ धूप कर खाना प्राप्त करनेका श्रम तुम भूल गए। औरोंके आश्रयमें रहकर उनका दिया हुआ (अन्न) तुम निर्लज्ज होकर खाते हो ॥७॥

वनके कई फलोंको देखना (भी) तुम भूल गए। जो कुछ दिया गया उसीको खा लेते हो—इतना-बुद्धि भ्रष्ट हो गए हो ॥८॥

अपनी निजी बोली भूलकर जो कुछ रटाया जाता है वही रटते हो। ऐसे जीनेमें तुम्हें कौनसा सुख मिलता है? ॥९॥

पन मुकस्त पपिवक किळिये उत्तरवासालुम ।
मगदु सेय सुपिरे किळिये भागोयुवन वहित्ताय ॥१०॥

एण्मनुनपिकरुम्बास किळिये एत्तम भरामाडि ।
कण्णे तिरणदु मुमे किळिये कार्दवि मुत्तिरमाम ॥११॥

मत्त वपि शोस्नुवेन किळिये माडि तेरिम्मुक्कोळ नी ।
मस्मरू वपि विडुत्तु किळिये भम्भिन वपि तेडु ॥ ॥१२॥

मुट्टु उवेत्तुवरा किळिये मूवावुमासे ।
चेट्टू वपिगळ नी किळिये शोपृविकुम कात्तिविस्से ॥१३॥

शोमवै शोल्लावे किळिये शोरिड़ उम्मावे ।
एस भवेत्तासुम किळिये एनेन्व पेळावे ॥१४॥

रेग रगावेन्व किळिये ईमिवम पेसावे ।
एगे एंगे एन्व किळिये एळनाम शोल्लावे ॥१५॥

कोम्निन मपिपावे किळिये गोम्निन पुणपावे ।
अम्निन मर्नुगावे किळिये माडि मवक्कावे ॥१६॥

कोच्च मजमालन किळिये कोपित्तुक्कोम्बासुम ।
माडि उपिर वापुणा किळिये भागावेन्व शोस्वाय ॥१७॥

कोस्सुवमेग्गासुम किळिये कोळ्ळामुमळ्ळावे ।
मेस्सुवमेग्गासुम किळिये मेनि मडुगावे ॥१८॥

वेट्टू_प मेगासुम किळिये वेट्टू_ए एग्गिरुप्पाय ।
कट्टिडा वम्मासुम किळिये शोवम एग्गिरुप्पाम ॥१९॥

अगर आज्ञा हो कि अपने ही कुलकी निन्दा करो तो तुम वैसे ही करके अपने प्राण प्रेम पूर्वक धारण करते हो ॥१०॥

अगर तुम निश्चय मात्र कर लो तो देरी कहाँ ? पलक मारते मारते स्वतन्त्रता सामने आ जाए ॥११॥

मैं अच्छी बात बताऊँगा जरा मान लो। दुखका मार्ग छोड़कर प्रेमका मार्ग अपनाओ ॥१२॥

पिंजरा छोड़कर आना तो तुमसे होनेका नहीं अनुचित काम करनेवाली जातिके तो तुम नहीं हो ॥१३॥

जो रटाया जाए वह न रटो, जो खिलाया जाए वह न खाओ चाहे जितनी बार बुलाएँ, जवाब न दो ॥१४॥

रंगा-रंगा* मत बोलो। 'कहाँ-कहाँ' कहकर हँसी का पात्र मत बनो ॥१५॥

चहक कर खुशी न मनाओ। दीन होकर स्तुति न करो। मारे डरके काँपो मत। झूमते न चलो ॥१६॥

तुम्हें जिसने खरीदा वह मालिक रुष्ट हो तो भी कह दो कि अधीन होकर प्राण धारण करना ठीक नहीं है ॥१७॥

यदि वह कहे कि मार डालूँगा तो भी डरना मत। यदि वह कहे कि (कच्चा) चबाऊँगा तो काँपने मत लगो ॥१८॥

यदि वह कहे कि बोटी-बोटी काट डालूँगा तो उसका निरा वचन (धमकी) समझना। यदि तुम्हें बाँधने (बन्धनमें डालने) आए तो अपनी परीक्षा समझना ॥१९॥

---

* अक्सर तोतेको तमिल देशमें 'रंगा एंगे' रटाया जाता है। रंगा भगवानका नाम है और 'एंगे' का अर्थ है कहाँ ?

पोरवै कासमडि किळिये शोग्गिवुवायो नी ?
वेयमर्यप्पोरुतास किळिये वेंट्रि मुनवागुम ॥२०॥

इन्दप्पडि पिडवक किळिये इयला वेगवम ।
उगन एजमानम किळिये उणदप्पडि मडप्पाय ॥२१॥

इप्पडि नो मडम्मार किळिये एण्णियेण्णि पार्त्ते ।
ओप्पि पजमानम किळिये पोवनै शेमुवाप्प्डि ॥२२॥

कारिय मुमासे किळिये काशळ पिरसैपेरद ।
वीरिपम पेशामल किळिये विट्टिवुवागुमैमे ॥२३॥

कोदि शिरगुमर्सो किळिये कूड्डार मल पिरिसु ।
मावन पुगप पाडि किळिये माट्टिशैयुम् परप्पाय ॥२४॥

मीण्ड पेर वामम किळिये मीयविर्मै परन्तु ।
माप्पवन समिभियै किळिये अण्डि सुणमवैवाय ॥२५॥



यह तो परीक्षाका समय है—क्या तुम घबड़ाओगे ? यदि संकट सह सको तो विजय तुम्हारी होगी ॥२०॥

तुम ऐसा बर्ताव करो कि तुम्हारा मालिक जान जाए कि यह स्थिति (अधिक समय तक) टिक नहीं सकती ॥२१॥

तुम ऐसा बर्ताव करो तो खूब सोचकर तुम्हारा मालिक कोई मार्ग निकालनेका यत्न करेगा ॥२२॥

वह जान जाएगा कि तुममें रत्ती भरका भी काम नहीं है और बिना चूँ किए तुम्हें छोड़ देगा ॥२३॥

तुम अपने पर सँवारकर निस्सन्ताप फलाभोग और भगवानकी स्तुति गाते हुए चारों ओर उड़ोगे ॥२४॥

अनन्त आकाशमें उड़ते हुए तुम भगवानका सान्निध्य पाकर सुखी होओगे ॥२५॥

---

## ९. तालाट्टु

आरारो, आरिररो
    अम्मा नी कण्णुरंगु ।
पेरेडो, कुरेवुडो
    पेट्रवर गळ यारेवरो ॥
सीराय्म कावेरी
    सेवो तिरुवरुळास ।
मारामल वन्दुविल
    मामणिये कण्णुरंगु ॥१॥

मायवरे पुरळुम
    कावेरी मादुरगे ।
एऐ पडगोट्टि
    एम कणवन आलासुम ॥
पूऐ कुडितुरंगुम
    कुडितनम वान एणालुम ।
कोयेगळ मलवम्मा
    कुरेन्दल वमक्केडु मिल्ल ॥२॥

# ९. लोरी

[कावेरी नदीमें बहता हुआ शिशु मिला। मल्लाहकी पत्नी उसका पालन कर रही है उसको सुलाती हुई यह लोरी गाती है। तमिल प्रदेशकी लोरीमें आरारो आरिररो शब्द आरम्भमें अवश्य रहते हैं। इन शब्दोंका भाव यह है कि न मालूम कौन अब (इस वंशमें शिशु होकर) पैदा हुआ है।]

आरारो, आरिररो! माई मेरी! तू सो जा। न जाने तेरा क्या नाम है कहाँ घर है और माँ-बाप कौन हैं। इस उत्तम कावेरी देवीकी कृपासे हमारे लिए अप्राप्य तू उत्तम रत्न हमें मिला सो जा ॥१॥

मेरा पति खूब गहरी और चौड़ी कावेरीपर (नाव चलानेवाला) गरीब मल्लाह है। हमारा परिवार रूखा-सूखा खाकर सन्तुष्ट होकर सो जानेवाला है। तो भी हम दीन नहीं हैं। तुम्हें किसी बातकी कमी नहीं रहेगी ॥२॥

माळ कणवरेण्णि
    मल्स मस्स बाम्बळत्तिस ।
भाळ मिरट्टु गिरा
    मधिकारम इस्सैयम्मा ॥
यळै पोपुविल्लामल
    वैसी बोम्पुम बोयमंबाल ।
कालि कुल बेयवम
    कातिडुवाळ कम्पुरंगाय ॥३॥

मदिकारम एग्य बोसिक
    मणियायम सेपवरियोम ।
सविमकार तविरताम
    सम्पाबितुम्बविस्स ॥
तुवि पाडि पोम पडि
    सुगितिलक्कुम सूवरियोम ।
नविकेडु मंडु पिर
    कारयमळ इस्सैयम्मा ॥४॥

पाडु पयक्करियोम
    यम्बु तुम्बु बोयवरियोम ।
मूडु पुरिम्बरियोम
    पोय शात्थि बोलविस्से ॥
नीति मेरि तवरि
    निवै सोस्स निग्वविस्से ।
एडुम ओव वेकुदि
    इंगु वरा क्कायमिल्ल ॥५॥

अच्छे वतनपर दिन गिननेवाले और मालहतोंका बाँटने वाले हम नहीं हैं। हम हमेशा हर काम करते रहने वाले जीव हैं। काली माई हमारी कुल-देवी है वह रक्षा करेगी तू सो जा ॥३॥

अधिकारका नाम लेकर हम अन्याय नहीं करते। धोखा धड़ी या षड़यन्त्रसे कमाकर खानेवाले हम नहीं हैं। हम झूठ-मूठ तारीफ करके सुखी जीवन नहीं बिताते। हमारी दुर्गति कभी नहीं होगी ॥४॥

हम बढ़ बढ़ कर बातें करना नहीं जानते बहस नहीं करते। हम धोखा देना नहीं जानते झूठी गवाही कभी नहीं दी। नीति और न्यायकी भूलकर भी निन्दा नहीं करते हैं। कोई कारण नहीं कि हमारी कोई बुराई हो ॥५॥

कवि-श्री माला

वेसै विगि कूसि कोळ्ळुम
विद्‌पळ मट्रियोम ।
कूलिविगि वैसै कोळ्ळुम
कोडुम्बावम सेयवरियोम ॥
कासैयेन्नम मासैयेन्नम
कासमिगि पाडु पट्‌ ।
मासु पणम वरासुम
मन्न सुकम सेयुडु वैप्पोम ॥६॥

तेरि पुदैलु वैलु
वयिरार तिन्नामल ।
वादि पक्षिलु नोनु
वम्बवर निन्ने कोस्कि ॥
मोदि मोळिनु कोळ्ळुम
उसुसरस्स मीगळम्मा ।
नादि मोर तीम्बुवरा
ज्ञायमिस्से इल्लिवरो ॥७॥

कोवम मिपुम्मानुम
कुत्तु मच्चे वम्मानुम ।
पावम पयिमळुक्कु
भयम्मोळणुम एगळुक्कु ॥
मोवन इबक्कुमहू‌म
वेहुम उवनुम अम्मा ।
देवि सुधैयिवण्णाळ
तेळ्ळुमुवे कण्णुरणु ॥८॥

हम बिना काम किये पारिश्रमिक लेनेकी विद्या नहीं जानते। बिना पारिश्रमिक दिये काम लेनेका महान पाप हमने कभी नहीं है किया। सुबह हो चाहे शाम खूब मेहनत करते और जो कुछ भी मिलता है उसीमें सुख मनाते हैं।।६।।

हम वे निकम्मे लोग नहीं हैं जो पेटभर खाना न खाकर पैसे जमा करते हैं और भूखे प्यासे आनेवाले दीन दुखियोंको भला बुरा सुनाकर छिप जाते हैं। हमारे पास भला दुख क्यों आएगा।।७।।

क्रोधके आवेशमें या मारपीटमें भी पाप और बुराईका भय माननेवाले हम लोगोंके शरीर, प्राण रहते बेकार नहीं रहेंगे। देवी हमारी रक्षा करेगी। हे अमृतमयी! सो जा।।८।।

